**ईश्वर-हरिमित्र- कङेभ्यः प्रत्यय-विरिञ्चि सस्य षो,**
**नुम्-विष्णुसर्ग-व्यवधानेऽपि, नतु विष्णुपदाद्यन्त-सातीनाम्॥२१**

कृष्णेषु ।

ईश्वर, अर्थात् इ ई उ ऊ ऋ ॠ, ए ऐ ओ औ, हरिमित्र-य र ल व एवं क ङ, वर्ण के पश्चात् स्थित प्रत्यय वा विरिञ्चि का दन्त्य सराम मूर्द्धन्य 'ष' राम होता है, 'नुम्' वा विष्णुसर्ग मध्य में रहने पर भी होता है। किन्तु विष्णुपद के आदि में अथवा अन्त में स्थित सराम, एवं साति प्रत्यय का सराम मूर्द्धन्य 'ष' राम नहीं होता है।

इस सूत्र से दन्त्य सराम मूर्द्धन्य 'ष' राम होकर 'कृष्णेषु' पद सिद्ध हुआ ॥२१॥

**सम्बोधने सुर्बुद्ध-संज्ञः ॥२२॥**

'सम्बुद्धिः' च ।

सम्बोधन में 'सु' बुद्धनाम से अभिहित होता है। प्राचीन के मत में यह 'सम्बुद्धि' है ॥२२॥

**ए-ओ-वामनेभ्यो बुद्धस्यादर्शनम् ॥२३॥**

हे कृष्ण, हे कृष्णौ, हे कृष्णा.। एवं राम., रामौ, रामाः,
रामम्, रामौ, इत्यादि।

एराम, ओराम, एवं वामन संज्ञक स्वर के पश्चात् बुद्ध का अदर्शन होता है। हे कृष्ण-सु' यहाँ वामन के पश्चात् बुद्ध संज्ञक 'सु' का अदशन होने पर 'हे कृष्ण' पद सिद्ध हुआ, हे शब्द सम्बोधन सूचक है। द्विवचन बहुवचन में पूर्ववत् 'हे कृष्णौ, हे कृष्णः' होगा, कृष्ण शब्द के समान ही राम शब्द का रूप होगा। रामः रामौ, रामाः, रामम् रामौ, इत्यादि ॥२३॥

**र-ष-ऋ द्वयेभ्यो नस्य णः, सर्वेश्वर-ह-य-व-कवर्ग पवर्ग व्यवधानेऽपि, समान-विष्णुपदे, नतु विष्णुपदान्तस्य ॥२४॥**

रामान्, रामेण, इत्यादि एवं 'केशव' 'नारायण' 'माधव' 'गोविन्द' आदयः कृष्णतुल्याः ।

रराम, मूर्द्धन्य ष राम, ऋ द्वय, के पश्चात् दन्त्य 'न' मूर्द्धन्य 'ण' होता है, सर्वेश्वर, ह, य, व, क वर्ग, प वर्ग, व्यवधान होने पर भी 'न' 'ण' होता है, किन्तु एक पद में होगा, भिन्न पद में स्थित अथवा पदान्त में स्थित 'न' 'ण' नहीं होगा ।

राम शब्द के द्वितीया बहुवचन में रामान्, यहाँ पदान्त में स्थित होने के कारण 'न्' 'ण' नहीं हुआ । तृतीया के एकवचन में 'रामेण' यहाँ 'न' 'ण' होकर 'रामेण' पद हुआ ।

केशव, नारायण, माधव, गोविन्द प्रभृति अरामान्त शब्द का रूप भी अरामान्त कृष्ण शब्द के तुल्य होगा ॥२४॥

**शसादयो यदु-संज्ञाः ॥२५॥**

'शस्' प्रभृति षोड़श विष्णुभक्ति का नाम यदु है ॥२५॥

**अत्र पाद-दन्त-मास-यूष इत्येतेषां, पद-दत्-मास्-यूषन् इत्येते विरिञ्चयो यदुषु वा ॥२६॥**

पदः, पादान्, पदा, पादेन, इत्यादि ।

यदु परे रहने से पाद शब्द के स्थान में पद, दन्त के स्थान में दत्, मास-मास्, यूष-यूषन् विरिञ्चि (आदेश) विकल्प में होता है ।

विरिञ्चि पक्ष में विष्णुजनान्त शब्द के सदृश, एवं अविरिञ्चि पक्ष में कृष्ण शब्द के सदृश रूप होगा ।

पाद-शस्, पाद के स्थान में 'पद्' आदेश होने से 'पदः' पक्षान्तर में कृष्ण शब्दवत् 'पादान्' रूप हुआ । इस प्रकार पदा, पादेन, तृतीया के एकवचन में पद हुआ, अन्यान्य विभक्ति में भी इस प्रकार विकल्प में पद होगा ।

अथ धातु स्वरूप आरामान्तो विश्वपा-शब्दः । विश्वपाः, विश्वपौ, विश्वपाः, विश्वपाम्, विश्वपौ ।

धातु स्वरूप आरामान्त विश्वपा शब्द है, विश्वपा-'सु' 'सररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते' सूत्र से 'विश्वपाः' पद हुआ, विश्वपा-औ, 'ओद्वये औ' सूत्र से विश्वपौ, पद हुआ, विश्वपा-जस्, जराम-इत, दशावतार एकात्मके मिलित्वा त्रिविक्रमः, सूत्र से त्रिविक्रम विष्णुसर्ग होकर 'विश्वपाः' पद हुआ । विश्वपा-अम्, दशावतारादम् शसो ररामहरः, सूत्र से अराम हर होकर 'विश्वपाम्' पद हुआ, विश्वपा-औ, 'ओद्वये औ' सूत्र से 'विश्वपौ पद हुआ ।।२६।।

**आरामहरो यदुसर्व्वेश्वरे, न त्वापः ।।२७।।**

विश्वपः, विश्वपा, विश्वपाभ्याम्, विश्वपाभिः, विश्वपे, विश्वपाभ्याम्, विश्वपाभ्यः, विश्वपः, विश्वपाभ्याम्, विश्वपाभ्यः, विश्वपः, विश्वपो, विश्वपाम्, विश्वपि, विश्वपोः, विश्वपासु, हे विश्वपाः, इत्यादि । हाहादीनां आरामहर विधि र्व्वा ।।२७।।

विश्वपा-शस्, यदुसंज्ञक विभक्ति के सर्बेश्वर परे रहने से आराम हर होता है, किन्तु 'आप' का आराम हर नहीं होता है। इस सूत्र से 'विश्वपा' शब्द का आराम हर हुआ, 'सररामयो विष्णु सर्गो विष्णुपदान्ते' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'विश्वपः' पद हुआ ।

विश्वपा-टा, ट इत्, उक्त सूत्र से आराम हर होने से प्रत्यय मिलकर विश्वपा पद हुआ । विश्वपा-भ्याम्, विश्वपाभ्याम्, विश्वपा-भिस्, स ररामयोर्विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते, सूत्र से विष्णुसर्ग होकर विश्वपाभिः हुआ। विश्वपा-ङे, आराम हर के पश्चात् ए मिलित होकर विश्वपे हुआ, विश्वपाभ्याम्, विश्वपा-भ्यस् विष्णुसर्ग होकर विश्वपाभ्यः हुआ, विश्वपा-ङसि, आराम हर, विष्णुसर्ग के

पश्चात् विष्णुभक्ति मिलित होकर विश्वपः हुआ। विश्वपाभ्याम्, विश्वपाभ्यः, विश्वपा – ङस् विश्वपः, विश्वपा – ओस् – विश्वपोः विश्वपा-आम्-विश्वपाम्, विश्वपा-ङि-विश्वपि, विश्वपा-ओस्, विश्वपोः, विश्वपा-सुप्-विश्वपासु, पद हुआ, सम्बोधन में विष्णुसर्ग होकर हे विश्वपाः पद हुआ।

हा हा अब्जा प्रभृति का आराम हर विकल्प में होता है, हाहः, हाहान्, अब्जः अब्जान् ॥२७॥

**इ-उ-रामान्तो हरि-संज्ञः ॥२८॥**

'अग्निः', 'घिः' च, हरिः।

इ-रामान्त शब्द एवं उ-रामान्त शब्द हरि संज्ञक है, प्राचीन के मत में अग्नि संज्ञक एवं घि संज्ञक है।

हरि-सुँ, तत्रज ट-श-ङ-पा इतः, उँश्च, सोँः, ङसे रिश्च सूत्र से 'सुँ' का अनुबन्ध इत् हुआ, 'विष्णुभक्ति सिद्धं विष्णुपदम्' सूत्र से पद संज्ञा हुई, अनन्तर 'सररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते' सूत्र के द्वारा 'स' विष्णुसर्ग होने से 'हरिः' पद सिद्ध हुआ ॥२८॥

**हरित औ पूर्व्वसवर्णः ॥२९॥**

हरी।

हरि संज्ञक शब्द के पश्चात् औ रहने से पूर्व सवर्ण अर्थात् पूर्व वर्ण का समान वर्ण होता है।

हरि-औ, उक्त सूत्र से 'औ' पूर्व सवर्ण इराम होने पर 'दशात्मक एकात्मके मिलित्वा त्रिविक्रमः' सूत्र से त्रिविक्रम होने से 'हरी' पद हुआ ॥२९॥

**इ द्वयस्य ए, उद्वयस्य ओ, ऋद्वयस्य अर्,**
**लृ द्वयस्य अल्, गोविन्द-संज्ञः ॥३०॥**

'गुण'-संज्ञश्च ।

इ द्वयके ए, उद्वय के स्थान में ओ, ऋ द्वयके स्थान में अर्, लृद्वय के स्थान में अल्, गोविन्द संज्ञक होते हैं, प्राचीन के मत में गुण संज्ञक है ॥३०॥

**ङितो वृष्णि-संज्ञाः ॥३१॥**

ङित् प्रत्यय समूह का वृष्णि नाम है ॥३१॥

**हरे र्गोविन्दो जसि वृष्णिषु बुद्धे च ॥३२॥**

हरयः, हरिम्, हरी, हरीन् ॥३२॥

**हरितष्टा ना, नतु लक्ष्म्याम् ॥३३॥**

हरिणा, हरिभ्याम्, हरिभिः, हरये, हरिभ्यामु हरिभ्यः ।

हरि संज्ञक शब्द के उत्तर में 'टा' विष्णुभक्ति होने पर टा के स्थान में 'ना होता है, किन्तु लक्ष्मी संज्ञक शब्द के उत्तर 'टा' के स्थान में 'ना' नहीं होता है । हरि-टा, उक्त सूत्र से टा ना होने पर हरिना हुआ, अनन्तर 'र-ष-ऋ द्वयेभ्यो' (२४) सूत्र से दन्त्य न राम 'ण' राम होकर 'हरिणा' पद हुआ, हरि-भ्याम्–हरिभ्याम् पद हुआ, हरि-भिस्, विष्णुभक्ति सिद्ध विष्णुपदम्, सररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते, सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'हरिभिः' पद हुआ, हरि-ङे, 'हरेर्गोविन्दो जसि वृष्णिषु बुद्धे च' सूत्र से गोविन्द-इ, ए, होने से 'ए अय्' होकर विष्णुभक्ति मिलन से 'हरये' पद हुआ । हरि-भ्याम्, 'हरिभ्याम्' हरि-भ्यस् स ररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते, सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'हरिभ्यः' पद हुआ ॥३३॥

## ए-ओभ्यां ङसि-ङसो रराम-हरः ॥३४॥

हरेः, हरिभ्याम्, हरिभ्यः, हरे, हर्य्योः, हरीणाम् ।

हरि-ङसि, ङितो वृष्णिसंज्ञाः, हरे र्गोविन्दो जसिवृष्णिषु बुद्धे च, सूत्र से गोविन्द होकर इ-एराम होने पर, एराम एवं ओराम के पश्चात् ङसि एवं ङस का अराम हर होता है। इस सूत्र से 'ङसि' का अराम हर हुआ, एवं (७) सूत्र से विष्णुसर्ग होकर हरेः पद हुआ ।

हरि-भ्याम्–हरिभ्याम्, हरि-भ्यस्–हरिभ्यः, हरि-ङस्–३१-३२ वृष्णिसंज्ञा, एवं गोविन्द होने के पश्चात् ३४ सूत्र के द्वारा ङस् के अराम हर होकर ७ सूत्र से विष्णुसर्ग हाने के पश्चात् हरेः, पद हुआ, हरि-ओस्, 'इद्वयमेव यः सर्वेश्वरे' सूत्र से इ यराम हुआ, ररामात् सर्वेश्वरेतु हरिगोत्रं विना सूत्र से 'य' राम का द्वित्व हुआ, ओराम का प्रवेश हुआ, एवं ७ सूत्र 'स' विष्णुसर्ग होकर 'हर्य्योः' पद हुआ, हरि-आम्-वामन गोपी राधाभ्योनुट् आमि, से 'नुट्', २० सूत्र से वामन इ का त्रिविक्रम, र ष ऋ द्वयेभ्यो नस्य णः, सूत्र से दन्य नराम णराम होकर 'हरीणाम' पद सिद्ध हुआ ॥३४॥

## हरितः ङे रौच् ॥३५॥

चराम इत् ।

हरि-ङि, रहने पर हरि संज्ञक शब्द के पर स्थित 'ङि' के स्थान में 'औच्' होता है, औच् का चराम इत् होता है, इससे ङि के स्थान में औच् हुआ ॥३५॥

## अन्त्य सर्वेश्वरादि वर्णाः संसार-संज्ञाः ॥३६॥

अन्त्य सर्वेश्वर से लेकर वर्ण समूह का नाम संसार है ॥३६॥

**संसारस्य हरश्चिति ॥३७॥**

'ङित्' इति प्राञ्चः, हरौ, हर्य्योः, हरिषु, हे हरे । एवं
रवि-कव्यादयः । त्रि-शब्दो नित्य बहुवचनान्तः,
त्रयः, त्रीन्, त्रिभिः, त्रिभ्यः, त्रिभ्यः ।

३७ सूत्र से संसार हर होकर औका प्रवेश होने पर हरौ, पद हुआ, हरि-ओस्, पूर्ववत् 'हर्य्योः' पद हुआ, हरि-सुप्-पराम इत्, २१ 'ईश्वर हरिमित्र कङेभ्यः' सूत्र से दन्त्य सराम मूर्द्धन्य षराम होकर 'हरिषु' पद सिद्ध हुआ ।

सम्बोधन में हे-हरि-सुँ सूत्र से हरे गोविन्दो जसि वृष्णिषु बुद्धे च, २२ सम्बोधने सुबुद्ध-संज्ञः, बुद्ध संज्ञा, गोविन्द अर्थात् इराम, एराम होने के पश्चात् २३ ए 'ओ वामनेभ्यो बुद्धस्यादर्शनम्' सूत्र से 'सुँ' का अदर्शन होने से 'हे हरे' पद हुआ, इस प्रकार रवि, कवि प्रभृति शब्द का रूप होगा, त्रि शब्द नित्य बहुवचनान्त है ।

हरि शब्द के तुल्य त्रि-जस् 'त्रयः' त्रि-शस्, 'त्रीन्' त्रि-भ्यस्, 'त्रिभ्यः' ॥३७॥

**त्रेस्त्रयो नाम्नि स्वार्थे ॥३८॥**

त्रयाणाम् । अस्वार्थे तु प्रियत्रीणाम् । त्रिषु, एवं
कति-यति-ततीनाम् ।

निज अर्थ में वर्त्तमान् त्रिशब्द के स्थान में आम् परे रहने से 'त्रय' होगा, किन्तु निज अर्थ में वर्त्तमान न होने से 'आम्' नहीं होगा, इस सूत्र से त्रि शब्द के स्थान में 'त्रय' होने से २४ सूत्र के द्वारा 'न' राम मूर्द्धन्य 'ण' राम होने से 'त्रयाणाम्' पद हुआ ।

स्वकीय अर्थ में विद्यमान न होने से प्रियत्रि-आम् 'प्रियत्रीणाम्' पद होगा, त्रय आदेश नहीं होगा ।

त्रि-सु २१ सूत्र के द्वारा 'स' षराम होने पर 'त्रिषु' पद हुआ । इसी प्रकार कति, यति, एवं तति शब्द का रूप होगा ॥३८॥

**षनान्त-संख्यातः कतेश्च जस्-शसोर्महाहरः स्वार्थे ।।३९।।**

मूर्द्धन्य ष रामान्त शब्द एवं दन्त्य न रामान्त संख्या शब्द, कतिशब्द, इसके पश्चात् स्थित जस् एवं शस् का महाहर होता है, उक्त शब्द निजार्थ में विद्यमान होने से ।।३९।।

**ऋराम-सखिभ्यां सोराच्, बुद्धं विना ।।४०।।**

'संसारस्य हरः' सखा ।

सखि-सुँ, ५ सूत्र से अनुबन्ध इत् होता है । ऋ रामान्त शब्द सखि शब्द, उशनस् शब्द, पुरुदंशस्, अनेहस् शब्द के 'सुँ' के स्थान स्थान में आच् होता है, किन्तु बुद्ध में नहीं होता है, 'आच' का 'च' इत् होता है, 'आ' रहता है, ३७ 'संसारस्य हरश्चिति' सूत्र से 'इ' राम इत् होकर आराम प्रविष्ट होने से 'सखा' पद हुआ ।।४०।।

**अद्वयस्य आ, इद्वयस्य ऐ, उद्वयस्य औ, ऋद्वयस्य आर्, ऌद्वयस्य आल् वृष्णोन्द्र-संज्ञः ।।४१।।**

'वृद्धिः' च ।

अद्वय के स्थान में आ, इ द्वय के स्थान में ऐ, उद्वय के स्थान में औ, ऋद्वय के स्थान में आर् ऌद्वय के स्थान में आल्, ए स्थान में ऐ ओ स्थान में औ वृष्णोन्द्र संज्ञा है,इसको वृद्धि संज्ञा कहते हैं ।।४१।।

**स्वादयः पञ्च-पाण्डवाः ।।४२।।**

घुटः 'सुटः' च ।

'सु' प्रभृति पाँच, अर्थात् सुँ, औ, जस्, अम्, औ, पाण्डव संज्ञक होते हैं, प्राचीन के मत में 'घुट्' एवं 'सुट्' है ।।४२।।

## सख्यु र्वृष्णीन्द्रः सु-वर्जं पाण्डवेषु ॥४३॥

सखायौ, इत्यादि, सखीन् ।

सखि-औ, सुभिन्न पाण्डव संज्ञक विष्णुभक्ति परे रहने से सखि शब्द का 'इ' राम का वृष्णीन्द्र होता है, इससे वृष्णीन्द्र होकर इराम ऐ राम होने से 'ऐ आय्' सूत्र से ऐ आय् होकर 'सखायौ' पद हुआ। सखीन्, सखि-शस्, हरिशब्द के तुल्य 'सखीन्' पद हुआ ॥४३॥

## न सखि र्हरि संज्ञष्टादौ, पतिस्त्वसमासे ॥४४॥

सख्या, इत्यादि ।

टादि विष्णुभक्ति परे रहने से सखि शब्द हरि संज्ञक नहीं होता है, एवं असमास में पति शब्द की भी हरि संज्ञा नहीं होती है।

इस सूत्र से सखि शब्द की हरि संज्ञा न होने से 'टा' स्थान में 'ना' नहीं हुआ, अनन्तर सखि-टा, ट इत् 'आ' रहता है, ४१ 'इद्वयमेव यः सर्वेश्वरे' सूत्र से इराम यराम होने से सख्या पद सिद्ध हुआ ॥४४॥

## ख्यत्याभ्यां ङसि-ङसोरुस् ॥४५॥

'सख्युः' इत्यादि ।

सखि-ङसि, ख्य वा त्यराम के पश्चात् ङसि एवं ङस् के स्थान में उस् होता है, अर्थात् खि, खी, ति, ती, शब्द के इद्वय के स्थान में 'य' राम होता है।

इस सूत्र से ङसि एवं ङस् के स्थान में उस् होने से ४७ एवं ७ सूत्र से य एवं विष्णुसर्ग होकर 'सख्युः' पद हुआ ॥४५॥

**सखिपतिभ्यां ङेरौ ॥४६॥**

सख्यौ, इत्यादि, हे सखे, इत्यादि ।

ई रामान्तो दैत्यप्रमी-शब्दः । दैत्यात् प्रमीणाति हिनस्तीति क्विवन्तो विष्णुवाची । दैत्यप्रमीः, इत्यादि सुगमम् । उरामान्त-विष्णुशब्दः, हरि-सूत्रैरेव साधनम्, विष्णुः, विष्णू, विष्णवः, इत्यादि ।

सखि-ङि, सखि एवं पति शब्द के उत्तर 'ङि' के स्थान में औ होने पर 'इद्वयमेव यः सर्वेश्वरे' सूत्र से इराम यराम होने पर 'सख्यौ' पद हुआ, सम्बोधन में—हे सखि-सुँ, हरिशब्द के तुल्य 'हे सखे' पद हुआ ।

ईशमान्त दैत्यप्रमी शब्द, दैत्यबधकारी को दैत्यप्रमी कहते हैं, यह विष्णु का बोधक है, एवं क्विप् प्रत्यय सिद्ध है । दैत्यप्रमी-सुँ, 'सररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते' सूत्र से 'स' राम के स्थान में विष्णुसर्ग होने से 'दैत्यप्रमीः' पद होता है । इस प्रकार इस शब्द का रूप सरल है ।

उ रामान्त-विष्णुशब्द, हरि सूत्र के द्वारा 'हरि' शब्द के समान इसका साधन होगा ।

विष्णु-सुँ, विष्णुः विष्णु-औ, विष्णू, विष्णु-जस्-विष्णवः, इस प्रकार रूप होगा ॥४६॥

**कृष्ण श्रीः-धातोरीदूतोरियुवौ सर्व्वेश्वरे बहुलम् ॥४७॥**

कृष्णश्रियौ, कृष्णश्रियः, इत्यादि । भावे क्विपि भूः, भुवौ, भुवः, इत्यादि । विश्वनीः, विश्वन्यौ, विश्वनियौ, विश्वन्यः, विश्वनियः, इत्यादि । षष्ठी बहुत्वे–विश्वन्यां विश्वनियाम् ।

कृष्ण श्री-सुँ, 'सररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते' सूत्र से सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होने पर 'कृष्णश्रीः' पद हुआ ।

सर्वेश्वर परे रहने से प्रायशः धातु के ईराम के स्थान में 'इय्' ऊराम के स्थान में 'ऊव्' होता है ।

कृष्णश्री-औ, उक्त सूत्र के द्वारा 'इय्' होकर 'कृष्णश्रियौ' पद हुआ, कृष्णश्री-जस्, ४७ सूत्र से ईराम 'इय्' होने पर 'सररामयोः' सूत्र से सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'कृष्णश्रियः' पद सिद्ध हुआ।

'विश्वनी' विश्वनी-सुँ, ७ 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'विश्वनीः' पद सिद्ध हुआ।

विश्वनी-औ, ईराम 'य' राम होने से 'विश्वन्यौ' पद हुआ, विश्वनी-जस, ईराम-'य' राम होने से विश्वन्यः, 'इय्' होने पर विश्वनियौ, विश्वनियः। षष्ठी के बहुवचन में विश्वनी-आम्, इराम 'य' राम होने से विश्वन्याम्, 'इय्' होने से 'विश्वनियाम्' ॥४७॥

**नी राधाभ्यां ङेराम् ॥४८॥**

नी शब्द एवं राधा संज्ञक शब्द के उत्तर ङि के स्थान में 'आम्' होता है। विश्वनी-ङि, उक्त सूत्र के द्वारा 'ङि' के स्थान में 'आम्' होने से ईराम के स्थान में 'य' राम होकर 'विश्वन्याम्' पद सिद्ध हुआ ॥४८॥

**अथ ऋरामान्ताः, तत्र पितृशब्दः। पिता,**

**ऋरामस्य गोविन्दः पाण्डवेषु ङौ च ॥४९॥**

पितरौ, पितरः, इत्यादि। पितॄन्, पित्रा,

पितृभ्याम्, पितृभिः, इत्यादि।

अनन्तर ऋरामान्त शब्द के मध्य में 'पितृ' शब्द का रूप इस प्रकार है, पितृ-सुँ, ४० 'ऋराम सखिभ्यां सोराच्' सूत्र से सु के स्थान में 'आच्' होने से, ३७ 'संसारस्य हरश्चिति' सूत्र से ऋराम का हर एवं 'आ' राम का प्रवेश होने से 'पिता' पद निष्पन्न हुआ।

पाण्डव एवं ङि परे रहने से ऋराम का गोविन्द होता है। पितृ-औ, रहने से ऋराम का गोविन्द होकर 'पितरौ' पद हुआ। पितृ-जस्, ऋराम का गोविन्द, एवं सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'पितरः' पद हुआ।

पितृ-शस्, '८ दशावतारादमशसो रराम-हरः' सूत्र से अराम हर होने से '९ दशावतारस्य त्रिविक्रमः शसि, तस्मात् सो नःपुंसि' सूत्र से ऋ का त्रिविक्रम एवं सराम के स्थान में 'न' राम होने से 'पितॄन्' पद हुआ। पितृ-टा, 'ऋद्वयं रः' सूत्र से ऋराम-रराम होने से 'पित्रा' पद हुआ, पितृ-भ्याम्, पितृभ्याम्, पितृ-भिस्, सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'पितृभिः' पद हुआ ॥४९॥

**ऋरामतो ङसि-ङसोरस्य उच् ॥५०॥**

पितुः, इत्यादि।

ऋराम के पश्चात् ङसि एवं ङस् के अराम के स्थान में 'उच्' होने से 'संसारस्य हरश्चिति' सूत्र से ऋराम का हर एवं 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से विष्णुसर्ग होने पर 'पितुः' पद सिद्ध हुआ ॥५०॥

**बुद्धे-गोविन्दः ॥५१॥**

बुद्ध परे रहने से ऋराम का गोविन्द होता है ॥५१॥

**राधाविष्णुजनाभ्यामीपश्च त्रिविक्रमात् सो हरः ॥५२॥**

'हे पितः' नृ शब्दः, ना, नरौ, नरः,

षष्ठी-नृणां, नॄणाम्, हे नः।

राधा संज्ञक शब्द के पश्चात् एवं विष्णुजन के पश्चात्, तथा त्रिविक्रम ईप के उत्तर 'सु' का हर होता है।

हे पितृ-सुँ, ऋराम का गोविन्द होने से, सु का हर हुआ, एवं रराम के स्थान में विष्णुसर्ग होने से 'हे पितः' पद हुआ। 'नृ' शब्द, नृ-सुँ पितृ शब्दवत् 'ना', नृ-औ, 'नरौ' नृ-जस्-'नरः' षष्ठी-नृ-आम्, विकल्प में दीर्घ होने से नृणाम्, नॄणाम्। सम्बोधन में पितृशब्दवत् 'हे नः' ॥५२॥

कृष्णरै-शब्दः—

**राय आ स-भोः ॥५३॥**

कृष्णराः, कृष्णरायौ, कृष्णरायः, इत्यादि ।

ऐ रामान्त कृष्णरै शब्द, सराम एवं भराम परे रहने से रै शब्द के ऐराम आराम होता है, कृष्णरै-सुँ, ऐराम आराम होने से ७ सूत्र से सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होने पर 'कृष्णराः' पद सिद्ध हुआ । कृष्णरै-औ 'ऐ आय्' सूत्र से ऐ आय् होने पर 'कृष्णरायौ' कृष्णरै-जस्, ऐ आय् होने पर 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'कृष्णरायः' पद हुआ ॥५३॥

गो शब्दः—

**ओ औ पाण्डवेषु ॥५४॥**

गौः, गावौ, गावः ।

ओरामान्त गोशब्द बलीवर्द्द अर्थ में पुरुषोत्तम लिङ्ग है । पाण्डव परे रहने से ओराम औराम होता है । गो-सुँ, ओराम-औराम होने से 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से सराम विष्णुसर्ग होने पर 'गौः' पद हुआ, गो-औ, ओराम औराम होने से 'औ आव्' सूत्र से आव होकर 'गावौ' पद हुआ ।

गो-जस् ओराम-औराम होने पर, औ-आव, एवं विष्णुसर्ग होकर 'गावः पद हुआ ॥५४॥

**ओ आ अम्-शसो नंच सोनः ॥५५॥**

गाम्, गावौ, गाः, गवा, गोभ्यामित्यादि, हे गौः, एवं
ग्लौः, ग्लावौ, ग्लावः, इत्यादि, हे ग्लौः ।

अम् एवं शस् परेरहने से ओराम आराम होता है, किन्तु शस् के सराम के स्थान में 'न' राम नहीं होता है । गो-अम्, ओराम आराम होने से, दशावतारादमशसोररामहरः' सूत्र से अराम हर होने से 'गाम्' पद हुआ । गो-औ, 'ओ औ पाण्डवेषु' सूत्र से ओ-औ होने से औ-आव् होकर 'गावौ' पद हुआ । गो-शस्, ५५ 'ओ आ-अम्शसोर्नच सोनः' सूत्र से ओराम आराम हुआ, 'दशावतारादम्शसो ररामहरः' सूत्र से अराम हर हुआ, 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'गाः' पद सिद्ध हुआ । गो-टा, ओ अव् सूत्र से ओराम अव् होकर 'गवा' पद सिद्ध हुआ । गो-भ्याम्, 'गोभ्याम्' पद सिद्ध हुआ, सम्बोधन में गो-सु, ओ औ पाण्डवेषु, सूत्र से ओराम औराम होने के पश्चात् सराम के स्थान में ७ सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'हे गौः' पद हुआ ।

इस प्रकार औरामान्त ग्लौ शब्द, ग्लौ-सु-सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'ग्लौः' पद हुआ, ग्लौ-औ, 'औ आव्' होकर ग्लावौ, ग्लौ-जस्, 'औ-आव्' एवं विष्णुसर्ग होकर 'ग्लावः' पद हुआ, सम्बोधन में 'हे ग्लौः' पद सिद्ध हुआ ॥५५॥

**॥ इति सर्व्वेश्वरान्ताः पुरुषोत्तम लिङ्गाः ॥**

* * *

# अथ सर्व्वेश्वरान्ता लक्ष्मी लिङ्गाः

## आरामान्त-लक्ष्मी राधा-संज्ञा ।।५६।।

'श्रद्धा' संज्ञा च । तत्र राधा-शब्दः । राधा ।

अनन्तर सर्वेश्वरान्त लक्ष्मीलिङ्ग, आरामान्त लक्ष्मी संज्ञक शब्द का नाम राधा है, प्राचीनगण 'श्रद्धा' कहते हैं ।

उसके मध्य में राधा शब्द, राधा-सु राधा विष्णुजनाभ्यामीपश्च त्रिविक्रमात् सो हरः । सूत्र से 'सु' हर होने पर 'राधा' पद सिद्ध हुआ ।।५६।।

## राधा-ब्रह्मभ्यामौ ई ।।५७।।

राधे, राधाः ।

राधा संज्ञक एवं ब्रह्म संज्ञक शब्द के उत्तर औराम ईराम होता है । राधा-औ, इस सूत्र से औराम ईराम होने पर 'अद्वयमिद्वये ए' सूत्र से राधा शब्द के अन्त में स्थित आराम के पश्चात् स्थित ईराम मिलित होकर एराम हुआ, एराम 'ध' राम में मिलित होकर 'राधे' पद निष्पन्न हुआ, राधा-जस्, अस् रहता है, 'दशावतार एकात्मके मिलित्वा त्रिविक्रमः' सूत्र से आराम एवं एकात्मक अराम मिलित होकर त्रिविक्रम हुआ, 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से 'स' राम विष्णुसर्ग होकर 'राधाः' पद सिद्ध हुआ ।।५७।।

## राधाया ए टौसो र्बुद्धे च ।।५८।।

राधया, राधाभ्यां, राधाभिः ।

राधा-टा, 'राधाया ए टौसोर्बुद्धे च' सूत्र से राधा शब्द के अन्तस्थित आराम के स्थान में एराम होने के पश्चात् 'ए अय्' सूत्र एराम अय् होने से विष्णुभक्ति योग से 'राधया' पद निष्पन्न हुआ । राधा-भ्याम् 'राधाभ्याम्', राधा-भिस्, 'सररामयोः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'राधाभिः' पद हुआ ।।५८।।

## राधातो याप् वृष्णिषु ।।५६।।

राधायै, राधाभ्याम्, राधाभ्यः, राधायाः, राधाभ्यां, राधाभ्यः, राधायाः, राधयोः, राधानाम् । लाक्षणिकान्न नुट्-राधायाम्, राधयोः, राधासु, हे राधे, इत्यादि । एवं रमा-रामा- श्रद्धा-अम्बादयश्च ।

वृष्णि परे रहने से राधा संज्ञक शब्द के उत्तर 'याप्' होता, इसका 'प्' इत् होता है । राधा-ङे, ५६ 'राधातोयाप् वृष्णिषु' सूत्र से 'याप्' हुआ, 'एद्वयै ऐ' सूत्र से याप् के आराम के सहित एराम मिलित होकर ऐराम हुआ । अनन्तर 'राधायै' पद सिद्ध हुआ ।

राधा-भ्याम्, राधाभ्याम्, राधा-भ्यस् 'सररामयोर्विष्णुसर्गः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'राधाभ्यः' पद हुआ ।

राधा-ङसि, उक्त सूत्र से 'याप्' हुआ, अनन्तर दशावतार एकात्मके मिलित्वा त्रिविक्रमः' सूत्र से याप् के आराम के सहित एकात्मक 'अराम' मिलित होकर त्रिविक्रम हुआ, 'सररामयो र्विष्णुसर्गः सूत्र से 'सराम' के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'राधायाः' पद हुआ । राधा-भ्याम्, राधाभ्याम्, राधा-भ्यस्, राधाभ्यः, राधा-ङस्–राधायाः, राधा-ओस्, 'राधाया ए टौसो र्बुद्धे च' सूत्र से राधा शब्द के अन्त में स्थित आराम एराम होने से 'ए अय्' सूत्र से एराम 'अय्' हुआ, एवं 'स' राम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'राधयोः' पद हुआ, राधा-आम्, 'वामनगोपी राधाभ्यो नुट् आमि' सूत्र से 'नुट्' आगम होकर 'राधानाम्' पद हुआ, राधा-ङि, 'राधातो याप् वृष्णिषु' सूत्र से 'याप्' हुआ, 'नोराधाभ्यां ङेराम्' सूत्र से ङि के स्थान में आम हुआ, यह 'आम्' लाक्षणिक होने के कारण 'नुट्' न होकर 'राधायाम्' पद सिद्ध हुआ ।

पूर्ववत् राधा-ओस्-राधयोः, राधा-सुप्-राधासु, सम्बोधन में राधा-सुँ, 'राधाया ए टौसोर्बुद्धेच' सूत्र से राधा शब्द के अन्त में स्थित आराम के स्थान में एराम होने पर 'ए ओ वामनेभ्यो बुद्धस्यादर्शनम्' सूत्र से बुद्ध का अदर्शन होने पर 'हे राधे' पद हुआ, इसी प्रकार रमा, रामा, श्रद्धा, अम्बादिका रूप भी होगा ॥५६॥

**अम्बादीनां गोप्याश्च वामनो बुद्धे ॥६०॥**

हे अम्ब ।

बुद्ध परे रहने से अम्बादि शब्द एवं गोपी संज्ञक शब्द के अन्त में स्थित त्रिविक्रम वामन होता है ।

बुद्ध परे रहने से अम्बा शब्द के 'आराम' वामन-अराम होकर हे अम्ब पद हुआ ॥६०॥

**जराया जरस् वा सर्व्वेश्वरे ॥६१॥**

जरा, जरसौ, जरे, जरसः जराः । जरसं, जरामित्यादि, एवं निर्जर शब्दोऽपि विकल्पते ।

सर्वेश्वर परे में रहने से जराशब्द के स्थान में विकल्प में जरस् आदश होता है । जरा-सुँ, 'राधाविष्णुजनाभ्यां' सूत्र से 'सुँ' का हर होने से 'जरा' पद सिद्ध हुआ, जरा-औ, उक्त सूत्र से जरा शब्द के स्थान में 'जरस्' आदेश होने से विकल्प में 'जरसौ' पद हुआ, जरस् आदेश न होने से 'राधाब्रह्मभ्यामौ ई' सूत्र से 'ई' अनन्तर 'अद्वयमिद्वये ए' सूत्र से आराम ईराम मिलकर एराम होने से 'जरे' पद हुआ । जरा-जस्, जरस् आदेश पक्ष में स्‌राम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'जरसः' पद हुआ, अनादेश पक्ष में राधा शब्दवत् 'जराः' पद हुआ । जरा-अम्, जरसम्, जराम्, पद हुआ, इस प्रकार अरामान्त निर्जर शब्द के जरा भाग में भी विकल्प में 'जरस्' आदेश होता है ॥६१॥

इ रामान्तो भक्तिशब्दः, पाण्डवेषु हरिशब्दवत् । शसि-भक्तीः, भक्त्या, इत्यादि ।

**हरित आप् वा वृष्णिषु लक्ष्म्यां, नित्यं गोप्याः ॥६२॥**

भक्त्यै, भक्तये, भक्त्याम्, भक्तेः, भक्त्याः, भक्तेः, भक्त्योः, भक्तीनाम्, भक्त्याम्, भक्तौ, भक्त्योः, भक्तिषु, हे भक्ते !

एवं बुद्धि-मति-धृति-प्रभृतयः ।

वृष्णि संज्ञक विष्णुभक्ति परे रहने से लक्ष्मीलिङ्ग में हरि संज्ञक शब्द के उत्तर में आप विकल्प में होता है, किन्तु गोपी संज्ञक शब्द के उत्तर नित्य आप होता है ।

भक्ति-ङे, 'आप्' होने से, 'ए द्वये ऐ' सूत्र से आप् ङे के सहित मिलित होकर ऐराम हुआ, अनन्तर 'इद्वयमेव यः सर्व्वेश्वरे' सूत्र से इराम यराम होकर 'भक्त्यै' पद सिद्ध हुआ । एकबार हरिशब्दवत् भक्तये हुआ । भक्ति-भ्याम्-भक्तिभ्याम्, भक्ति-भ्यस् 'सररामयोर्विष्णुसर्गः' सूत्र से सराम के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'भक्तिभिः' हुआ ।

भक्ति-ङसि, आप्, त्रिविक्रम, विष्णुसर्ग, होकर 'भक्त्याः' पद हुआ, एकबार 'भक्तेः' पद हुआ । भक्ति-ङस्, 'भक्त्याः, भक्तेः' भक्ति-ओस्, 'इद्वयमेव यः' सूत्र से इराम यराम हुआ, अनन्तर 'सररामयोः विष्णुसर्गः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'भक्त्योः' हुआ, भक्ति-आम् भक्तीनाम, भक्ति-ङि, आप् होने से, 'नी राधाभ्यां ङेराम्' सूत्र से आम् हुआ, एवं 'भक्त्याम्' हुआ, एकबार हरिशब्दवत् 'भक्तौ' हुआ, भक्ति-ओस् षष्ठी के द्विवचन के समान रूप 'भक्त्योः' हुआ, भक्ति-सुप् 'ईश्वर हरिमित्र' सूत्र से सुप् का षु होने से 'भक्तिषु' पद हुआ, सम्बोधन में भक्ति-सुँ, हरिशब्दवत् 'हे भक्ते' पद हुआ । इस प्रकार पद बुद्धि-मति-धृति प्रभृति का होगा ।

अथ धेनु-शब्दः—

धेनुः, धेनू, धेनवः, धेनुम, धेनूः इत्यादि। वृष्णिषु वा-धेन्वै धेनवे। धेन्वाः, धेनोः, धेन्वाम् धेनौ, हे धेनो!।

धेनु-सुँ, विष्णुशब्दवत् 'धेनुः' धेनु-औ, विष्णुशब्दवत् 'धेनू' धेनु-जस्, 'धेनवः' धेनु-अम्, 'धेनुम' धेनु-औ, 'धेनू' धेनु-शस्, 'दशावताराद‌म्शसोररामहरः' सूत्र से अराम हर, 'दशावतारस्य त्रिविक्रमः शसि तस्मात् सोनः पुंसि' सूत्र से उराम का त्रिविक्रम, किन्तु लक्ष्मी लिङ्ग हेतु 'शस्' का सराम, नराम नहीं हुआ, इस प्रकार 'धेनूः' पद हुआ।

वृष्णि संज्ञक विष्णुभक्ति परे रहने से धेनु शब्द के उत्तर आप् विकल्प में होगा, आप होने से धेनु-ङे, 'एद्वये ऐ, उद्वयं वः' सूत्र से 'ऐ व' होकर 'धेन्वै' पद हुआ। एकबार विष्णुशब्दवत् 'धेनवे' हुआ। धेनु-ङसि, आप्, 'दशावतार एकात्मके मिलित्वा त्रिविक्रमः' सूत्र से आप् एकात्मक के सहित मिलित होकर त्रिविक्रम हुआ, अनन्तर 'सररामयोः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'धेन्वाः' पद हुआ, एकबार विष्णुशब्दवत् 'धेनोः' पद हुआ, धेनु-ङि, आप् होने से 'नीराधाभ्यां ङेराम्' सूत्र से ङि के स्थान में आम् होकर 'धेन्वाम्' पद हुआ, एकबार विष्णुशब्दवत् 'धेनौ' पद हुआ। सम्बोधन में विष्णुशब्दवत् 'हे धेनो!' पद हुआ ।।६२।।

**लक्ष्मीस्थयोस्त्रिचतुरोस्तिसृ-चतसृ विष्णुभक्तौ ।।६३।।**

विष्णुभक्ति परे रहने से लक्ष्मी संज्ञक त्रिशब्द-तिसृ एवं चतुरशब्द-चतसृ होता है ।।६३।।

**तिसृ-चतस्रो रः सर्व्वेश्वरे ।।६४।।**

तिस्रः, तिस्रः, तिसृभिः, तिसृभ्यः, तिसृणां, तिसृषु ।

सर्व्वेश्वर परे रहने से तिसृ एवं चतसृ शब्द के ऋराम का रराम होता है। त्रि-जस् तिसृ, 'र' विष्णुसर्ग होकर 'तिस्रः' पद हुआ, त्रि-शस् 'तिस्रः' त्रि-भिस् तिसृ आदेश, विष्णुसर्ग 'तिसृभिः' पद हुआ। त्रि-भ्यस् 'तिसृभ्यः' त्रि-भ्यस् तिसृभ्यः'। त्रि-आम्, तिसृ आदेश, वामनस्य त्रिविक्रमोनामि-नतु तिसृ चतस्रो.' 'वामन-गोपी राधाभ्योनुट् आमि' 'तिसृणाम्' पद हुआ। त्रि-सुप्, तिसृ आदेश, 'ईश्वर हरिमित्र, सूत्र से सुप का षत्व होने से 'तिसृषु' पद हुआ ।।६४।।

ई रामान्तो गोपीशब्दः—

**ई-ऊ-लक्ष्मी गोपी-संज्ञा ।।६५।।**

नदी-संज्ञा च। गोपी, गोप्यौ, गोप्यः, गोपीम्, गोप्यौ, गोपीः, गोप्या, गोपीभ्यामित्यादि, ङौ-गोप्याम् हे गोपि ! एवं नदी-मही-प्रभृतयः, सखी च, सखी, सख्यौ, सख्यः, ङौ-सख्याम्। त्रिविक्रमान्न सो हरः–अतिगोपिः ।।६५।।

**अवि-तन्त्री-तरी-लक्ष्मी-ह्री-धी-श्रीणामुणादिना ।**

**शब्दानान्तु भवत्येषां सुलोपो न कदाचन ।।६६।।**

लक्ष्मीः, लक्ष्म्यौ, लक्ष्म्यः, लक्ष्मीमित्यादि गोपीवत् ।

ईरामान्त गोपीशब्द, 'ईप्' लक्ष्मी विहित प्रत्यय है। ईरामान्त एवं ऊरामान्त लक्ष्मी संज्ञक शब्द गोपी संज्ञक होते हैं, प्राचीन के मत में नदी संज्ञक है।

गोपी-सुँ, 'राधाविष्णुजनाभ्यामित्यादि' सूत्र से 'सुँ' का हर होने पर 'गोपी' पद सिद्ध हुआ, गोपी-औ, 'इद्वयमेव यः सर्व्वेश्वरे' सूत्र से ईराम यराम होने पर 'गोप्यौ' पद हुआ।

गोपी-जस्, 'इद्वयमेव यः सर्वेश्वरे' 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से यराम एवं विष्णुसर्ग होकर 'गोप्यः' पद हुआ। गोपी-अम्, 'दशावताराद‌मृशसोरराम हरः' सूत्र से अराम हर होने से गोपीम् पद हुआ। गोपी-औ, प्रथमा के औप्रत्ययान्तवत् 'गोप्यौ' पद हुआ। गोपी-शस्, 'दशावताराद‌मृशसोरराम हरः' सूत्र से अराम होने से 'सररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते' सूत्र से सराम विष्णुसर्ग होने से 'गोपीः' पद हुआ।

गोपी-टा, 'इद्वयमेव यः सर्व्वेश्वरे' सूत्र से ईराम यराम होने से 'गोप्या' पद हुआ। गोपी-भ्याम्, गोपीभ्याम्, गोपी-ङि, 'हरित आप वा वृष्णिषु लक्ष्म्यां, नित्यं गोप्याः' सूत्र से आप् होने के पश्चात् 'नीराधाभ्यां ङेराम्' सूत्र से ङि के स्थान में आम् होने से 'इद्वयमेव यः सर्व्वेश्वरे' सूत्र से ईराम यराम होने से 'गोप्याम्' पद हुआ।

सम्बोधन में 'गोपी-सु' 'अम्बादीनां गोप्याश्च वामनो बुद्धे' सूत्र से ईराम वामन होने पर 'ए ओ वामनेभ्यो बुद्धस्यादर्शनम्' सूत्र के द्वारा बुद्ध का अदर्शन होकर हे 'गोपि' पद सिद्ध हुआ। इसी प्रकार नदी-मही-प्रभृति का भी रूप होगा। सखी शब्द का रूप इस प्रकार होगा, सखी-सु, 'राधाविष्णुजनाभ्याभीपश्च त्रिविक्रमात्सार्हरः' सूत्र से 'सु' का हर होने से सखी, पद हुआ, सखी-औ, 'इद्वयमेव यः सर्व्वेश्वरे' सूत्र से ईराम यराम होकर विष्णुभक्ति प्रवेश से 'सख्यौ' पद हुआ। सखी-जस् 'इद्वयमेव यः सर्व्वेश्वरे' सूत्र से यराम, एवं सररामयो विष्णुसर्गो विष्णुपदान्ते' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'सख्यः' पद हुआ, सखी-ङि, 'हरित आप् वा वृष्णिषु लक्ष्म्यां, नित्यं गोप्याः' सूत्र से आप्, यराम, एवं 'नीराधाभ्यां ङेराम्' सूत्र से 'आम्' होकर 'सख्याम्' पद हुआ। अतिगोपि-सु, 'सररामयो विष्णुसर्गो विष्णु-पदान्ते', सूत्र से सराम, विष्णुसर्ग होने से 'अतिगोपिः' पद हुआ।

अवीशब्द, तन्त्रीशब्द, तरीशब्द, लक्ष्मीशब्द, ह्रीशब्द, धीशब्द, एवं श्रीशब्द, उणादि प्रत्यय सिद्ध हैं, अतः 'ईप्' प्रत्ययान्त न होने के कारण इन सबके उत्तर प्रथमा के एकवचन में स्थित 'सुँ' का लोप कभी भी नहीं होगा। लक्ष्मी-सुँ, 'सररामयो र्विष्णुसर्गः' सूत्र से सराम विष्णुसर्ग होने से 'लक्ष्मीः', पद हुआ। लक्ष्मी-औ, 'इद्वयमेव यः सर्व्वेश्वरे' सूत्र से 'ईराम' 'यराम' होकर विष्णुभक्ति मिलन से 'लक्ष्म्यौ' पद हुआ। लक्ष्मी-जस्, यराम, विष्णुसर्ग होकर 'लक्ष्म्यः' पद हुआ, लक्ष्मी-अम्, अराम हर होने से 'लक्ष्मीम्' पद हुआ, इस प्रकार गोपीशब्दवत् अवशिष्ट पद होगा ॥६५॥

स्त्री-शब्द, ईवन्तोऽतः सोर्हरः-स्त्री, 'स्त्री' शब्द गौरादित्व प्रयुक्त ईप् प्रत्ययान्त है, अतएव इसके उत्तर 'सुँ' राम का हर होगा। स्त्री-सुँ, 'राधाविष्णुजनाभ्यामीपश्च त्रिविक्रमात् सो हरः' सूत्र से 'सुँ' राम का हर होने से 'स्त्री' पद हुआ।

**स्त्री-भ्रुवोरियुवौ सर्व्वेश्वरे, स्त्रिया अम् शसोर्व्वा ॥६६॥**

स्त्रियौ, स्त्रियः स्त्रियाम्, स्त्रीम्, स्त्रियौ, स्त्रियः, स्त्रीः,
स्त्रिया, स्त्रीभ्याम्, स्त्रीभिः, स्त्रियै, स्त्रीभ्यां, स्त्रीभ्यः,
स्त्रियाः, स्त्रीभ्यां, स्त्रीभ्यः, स्त्रियाः, स्त्रियोः, स्त्रीणाम्,
स्त्रियाम्, स्त्रियोः, स्त्रीषु, हे स्त्रि ! ।

सर्व्वेश्वर परे रहने से स्त्री शब्द का अन्त्य सर्वेश्वर 'इय्' होता है, एवं 'भ्रू' शब्द का अन्त्य सर्वेश्वर 'उव्' होता है, किन्तु 'अम् एवं शस्' परे रहने से स्त्रीशब्द का ईराम विकल्प में 'इय्' होता है। स्त्री-औ-स्त्रियौ, स्त्री-जस् स्त्रियः, स्त्री-अम्-स्त्रियम्, स्त्रीम्, स्त्री-औ-स्त्रियौ, स्त्री-शस्-स्त्रियः, स्त्रीः, स्त्री-टा-स्त्रिया, स्त्री-भ्याम्, स्त्रीभ्याम्, स्त्री-भ्यस्-स्त्रीभिः, स्त्री-ङे-स्त्रियै, स्त्री-भ्याम्-स्त्रीभ्याम्,

स्त्री-भ्यस्-स्त्रीभ्यः, स्त्री-ङसि-स्त्रियाः, स्त्री-भ्याम्-स्त्रिभ्याम्, स्त्री-भ्यस्-स्त्रीभ्यः, स्त्री-ङस्-स्त्रियाः, स्त्री-ओस्-स्त्रियोः, स्त्री-आम्-स्त्रीणाम्, स्त्री-ङि-स्त्रियाम्, स्त्री-ओस्-स्त्रियोः, स्त्री-सुप्-स्त्रीषु, हे स्त्रि ! ॥६६॥

श्रीशब्दः—श्रीः, श्रियौ, श्रियः, श्रियम्, श्रियौ, श्रियः ।

**नेयुव स्थानं गोपी, स्त्रियं विना, वृष्णिण्व्यामि च वा ॥६७॥**

श्रियै श्रिये, श्रीभ्यां, श्रीभ्यः, श्रियाः, श्रियः, श्रियाः, श्रियः, श्रियोः, श्रीणाम्, श्रियाम्, श्रियां, श्रियि, श्रियोः, श्रीषु, हे श्रीः, एवं भ्रू-धी प्रभृतयः, भ्रूः, भ्रुवौ, भ्रुवः, भ्रुवमित्यादि ।

प्रकृष्टा धी प्रधीः, प्रधियौ, प्रधियः, ङे-प्रधियै, प्रधिये, प्रधीभ्यामित्यादि ।

वधू प्रभृतीनां लक्ष्मी-शब्दवत्-वधूः, वध्वौ, वध्वः, हे वधु ! मातृशब्दः, पितृशब्दवत्, शसितु मातॄः ।

रै-शब्दः, स्त्रियामपीति क्षीरस्वामी, तेन पूर्ववत् । गो-शब्दः पूर्ववत्, द्यो-शब्दो गोवत्, नौ-शब्दो ग्लौवत् ॥६७॥

जिस शब्द के अन्त्य सर्वेश्वर के स्थान में इय्, उव्, होता है, उसकी गोपी संज्ञा नहीं होती है, किन्तु वृष्णि एवं आम् में विकल्प में गोपी संज्ञा होती है ।

श्री-ङे, श्रीशब्द गोपी संज्ञक होने से 'हरित आप् वा' सूत्र से आप् होने पर 'धातोरोदूनोरिति' सूत्र से ईराम 'इय्' हुआ, एवं 'एद्वये ऐ' सूत्र से आप् का आ, एवं ङे का ए मिलकर ऐराम होने से 'श्रियै' पद हुआ, गोपी संज्ञक न होने से श्रीशब्द के उत्तर आप् नहीं हुआ, किन्तु 'धातोरोदूनो' सूत्र से ईराम इय् होने से 'श्रिये' पद हुआ ।

श्री-भ्याम्, 'श्रीभ्याम्', श्रीभ्यस्, 'सररामयोः' सूत्र से सराम विष्णुसर्ग होने से 'श्रीभ्यः' पद हुआ।

श्री-ङसि, गोपी संज्ञा, आप्, इय्, त्रिविक्रम, विष्णुसर्ग होकर 'श्रियाः' पद सिद्ध हुआ, पक्ष में ईराम-इय्, विष्णुसर्ग, होकर 'श्रियः' पद हुआ, श्री-ङस्-'श्रियाः', 'श्रियः' श्री-ओस्-श्रियोः, श्री-आम् गोपी संज्ञा, नुट् रष ऋद्वयेभ्यो सूत्रसे नराम का णत्व होने से 'श्रीणाम्' पद हुआ। पक्ष में 'धातोरोदूतो' सूत्र से श्री का ईराम इय् होने से 'श्रियाम्' पद हुआ। रिश्री-ङि-गोपी संज्ञ, आप्, इय्, 'नीराधाभ्यां ङेराम्' सूत्र से ङि के स्थान में आम् होकर 'श्रियाम्' पद हुआ, पक्ष में– इय् होकर 'श्रियि' पद हुआ। श्री-ओस्-इप्, विष्णुसर्ग, श्रियाः, श्री-सूप्–स्-ष होकर 'श्रीषु' पद हुआ।

सम्बोधन में– श्री-सुँ 'सररामयोः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'हे श्रीः' पद हुआ।

इस प्रकार भ्रू-धी-प्रभृति का भी रूप होगा। भ्रूः, भ्रुवौ, भ्रुवः, भ्रुवम्, बुद्ध में मतान्तर में वामन होता है, हे सुभ्रु !

'प्रकृष्टा धी' इस अर्थ में धी शब्द का पश्चात् याग से 'प्रधी' निष्पन्न होने से उसका रूप इस प्रकार होगा। प्रधी-सुँ, 'सुँ' के स्थान में विष्णुसर्ग होकर 'श्रीः' शब्दवत् 'प्रधीः' पद निष्पन्न हुआ। प्रधी-औ, 'श्रियौ' के समान 'प्रधियौ' हुआ, प्रधी-जस्, 'श्रियः' के समान 'प्रधियः' पद हुआ, प्रधी-ङे, श्रीशब्दवत् एकबार 'प्रधियै' एकबार 'प्रधिये' पद हुआ, प्रधी-भ्याम्-प्रधीभ्याम्, 'बधू' प्रभृति शब्द का रूप लक्ष्मीवत् होगा। बधू-सुँ, 'सररामयो विष्णुसर्गः' सूत्र से विष्णुसर्ग होने से 'बधूः' पद हुआ। बधु-औ, 'उद्वयं वः' सूत्र से ऊराम वराम होने से 'बध्वौ' पद हुआ, बधू-जस्, 'उद्वयं वः' सूत्र से ऊराम वराम होने से 'सररामयोः' सूत्र से विष्णुसर्ग होकर 'बध्वः' पद हुआ।

सम्बोधन में– हे बधू-सुँ, 'अम्बादीनां गोप्याश्च वामनो बुद्धे' सूत्र से ऊराम वामन होने से 'ए ओ वामनेभ्यो बुद्धस्यादर्शनम्' सूत्र से बुद्ध का अदर्शन होने से 'हे बधु !' पद हुआ। मातृशब्द का, रूप, पितृ शब्द के समान होगा, मातृ-शस् पितृशब्द के समान सराम के स्थान में नराम न होकर 'सररामयो विष्णुसर्गः' होने से 'मातॄः' पद हुआ।

क्षीरस्वामी के मत में लक्ष्मीलिङ्ग में भी 'रै' शब्द होता है। अतएव इसका रूप पुरुषोत्तम लिङ्गस्थ 'रै' शब्द के समान ही होगा। गोशब्द-पूर्वोक्त पुरुषोत्तम लिङ्ग के 'गो' शब्द के समान होगा। द्यो-शब्द का रूप पूर्वोक्त गोशब्द के तुल्य होगा। नौ-शब्द का रूप पूर्वोक्त ग्लौ-शब्द के समान होगा ॥६७॥

॥ इति सर्व्वेश्वरान्ता लक्ष्मी लिङ्गाः ॥

* * *

# अथ सर्वेश्वरान्ता ब्रह्म लिङ्गाः

तत्र गोकुल-शब्दः—

**ब्रह्मकृष्णात् सोरम् ॥६८॥**

'दशावतारादम्शसोररामहरः' गोकुलम्, गोकुले ।

अनन्तर सर्वेश्वरान्त ब्रह्मलिङ्ग का वर्णन करते हैं—

उसके मध्य में—अरामान्त गोकुल शब्द का रूप इस प्रकार है—

ब्रह्म कृष्ण संज्ञक शब्द के उत्तर 'सुँ' के स्थान में 'अम्' होता है। गोकुल-सुँ, 'सुँ' के स्थान में 'अम्' होने से 'दशावतारादम्शसोररामहरः' सूत्र से अम् का अराम हर होने से 'गोकुलम्' पद हुआ।

गोकुल-औ, 'राधाब्रह्मभ्यामौ ई' सूत्र से औराम ईराम होने से से 'अद्वयमिद्वये ए' सूत्र से अराम-ईराम मिलित होकर एराम हुआ, अनन्तर 'गोकुले' पद सिद्ध हुआ ॥६८॥

**ब्रह्मतो जस शसोः शिः ॥६९॥**

श् इत् । शिदादेशः सर्व्वस्य भवति ।

ब्रह्म संज्ञक शब्द के उत्तर 'जस्' एवं 'शस्' के स्थान में 'शि' होता है। 'शि' का शराम इत होता है, 'इ' राम रहता है, यह एकदेश में न होकर शित् आदेश जस्-शस् के समस्त वर्ण के स्थान में ही होगा ॥६९॥

**सर्व्वेश्वर वैष्णवान्तयोर्नुम् शौ ॥७०॥**

उमावितौ ।

सर्व्वेश्वरान्त एवं वैष्णवान्त-ब्रह्म संज्ञक शब्द के उत्तर 'नुम्' होता है। 'नुम्' का 'उम्' इत् होता है 'न्' राम रहता है ॥७०॥

**अन्त्य सर्व्वेश्वरात् परं मितः स्थानम् ॥७१॥**

अन्त्य सर्व्वेश्वर के पश्चात् 'मित्' का स्थान होता है ॥७१॥

**अन्त्यात् पूर्व्वं वर्ण उद्धव-संज्ञः ॥७२॥**

'उपधा' इति प्राञ्चः ।

अन्त्यवर्ण के पूर्व्ववर्ण उद्धव संज्ञक होता है, प्राचीनगण इसको 'उपधा' कहते हैं ॥७२॥

**अब्रह्म-पाण्डवाः शिश्च कृष्ण स्थान-संज्ञाः ॥७३॥**

घुटश्च ।

पुरुषोत्तम एवं लक्ष्मी संज्ञक शब्द के उत्तर में स्थित पाण्डव प्रत्यय एवं ब्रह्म संज्ञक शब्द के पश्चात् स्थित 'शि' का नाम 'कृष्णस्थान' है, इसको 'घुट्' कहते हैं ॥७३॥

**नान्तधातुर्वर्ज्जितसान्तसत्सङ्गमहदपामुद्धवस्य,**
**त्रिविक्रमः कृष्णस्थाने, बुद्धं विना ॥७४॥**

गोकुलानि एवं द्वितीयाम्, तृतीयादौ पुरुषोत्तमवत्, हे गोकुल !

एवं कुलफल-मूलादयः ।

बुद्ध भिन्न उक्त कृष्ण स्थान संज्ञक प्रत्यय परे रहने से, नान्तशब्द, धातुर्वर्ज्जित सान्त सत्सङ्ग, महत् एवं अप् शब्द के उद्धव का त्रिविक्रम होता है ।

गोकुल-जस् 'ब्रह्मतो जस् शसोः शिः' सूत्र से जस् के स्थान में 'शि' होने पर 'सर्वेश्वर वैष्णवान्तयोर्नुम शौ, सूत्र से नुम् हुआ, अनन्तर 'नान्त धातुवर्जित' सूत्र से गोकुल शब्द के अराम का त्रिविक्रम होने से 'गोकुलानि' पद हुआ ।

प्रथमा के समान द्वितीया में भी पद होगा, तृतीयादि में पुरुषोत्तम संज्ञक शब्द के तुल्य रूप होगा । सम्बोधन में– गोकुल-सुँ, 'ब्रह्म कृष्णात् सोरम्' सूत्र से सुँ के स्थान में अम् हुआ, बुद्धस्थानीय अम् भी बुद्ध संज्ञक है, अतएव 'ए ओ वामनेभ्यो बुद्धस्यादर्शनम्' सूत्र से बुद्ध का अदर्शन होकर 'हे गोकुल !' पद हुआ । इसी प्रकार कुल-फल-मूल प्रभृति शब्द का रूप होगा ॥७४॥

**हृदयस्य हृद् यद्वुषु वा, शीर्षस्य शीर्षन् वा ॥७५॥**

यथा–हृन्दि, हृदियानि, हृदा हृदयेन, हृद्भ्यां हृदयाभ्यामित्यादि।
'जरया जरस् वा' निर्जरं निर्जरसं, निर्जरे निर्जरसी।

यदु संज्ञक विष्णुभक्ति परे रहने से हृदयशब्द के स्थान में हृद् एवं शीर्ष शब्द के स्थान में विकल्प में शीर्षन् होता है।

हृदय-जस्, हृद् आदेश होने से 'ब्रह्मतोजस् शसोः शिः' सूत्र से जस् के स्थान में शि होने से 'सर्वेश्वर वैष्णवान्तयोर्नुम् शौ' सूत्र से नुम् होकर 'हृन्दि' पद हुआ। पक्षान्तर में गोकुलानि शब्दवत् 'हृदयानि' पद हुआ। हृदय-टा, हृद् आदेश होने पर हृदा, पक्ष में कृष्णशब्दवत् 'हृदयेन' हुआ, हृदय–भ्याम्–हृदयाभ्याम्। जरा–अम्–निर्जरसम्, निर्जरसम्, जरा-औ, निर्जरे, निर्जरसी, 'राधाब्रह्मभ्यामौ ई' सूत्र से हुआ। शीर्ष-जस्-शीर्षन् आदेश होने से 'नान्त' सूत्र से अराम का त्रिविक्रम होने पर 'रषऋद्वयेभ्योनस्य णः' सूत्र से 'न' ण होकर 'शीर्षाणि' पद हुआ। आदेश अनादेश पक्ष में समान पद शीर्षाणि' है ॥७५॥

**अविष्णुपदान्तस्य नस्य मस्य च विष्णुचक्रं वैष्णवे ॥७६॥**

निर्जराणि, निर्जरांसि, पुनस्तद्वत। बुद्धे-हे निर्जर!
हे निर्जरसमित्यपि।

वैष्णव संज्ञक विष्णुजन परे रहने से अविष्णुपद के अन्तस्थित नराम एवं मराम के स्थान में विष्णुचक्र होता है।

निर्जर-जस्, 'गोकुलानि पद के समान 'निर्जरानि' होकर 'रषऋद्वयेभ्यो' सूत्र के द्वारा नराम का णत्व होने से 'निर्जराणि' पद होता है। पक्ष में निर्जर-जस्, 'ब्रह्मतो जस्शसोः शिः' 'जराया जरस् वा सर्व्वेश्वरे' 'सर्वेश्वर–वैष्णवान्तयोर्नुम् शौ' 'नान्त धातु वर्जितस्य' सूत्र से उद्धव का त्रिविक्रम, 'अविष्णुपदान्तस्य नस्य मस्य च विष्णुचक्रं वैष्णवे' सूत्र से नराम के स्थान में विष्णुचक्र होने से

'निर्जरांसि' पद हुआ। द्वितीया में भी प्रथमा के तुल्य रूप होगा।

सम्बोधन में– हे निर्जर-सुँ, 'हे गोकुल' पद के समान पद होगा, हे निर्जर ! मतान्तर में, 'हे निर्जरसम्' पद भी होता है ॥७६॥

इ रामान्तो दधिशब्दः—

**ब्रह्मतो स्वमोर्महाहरः ॥७७॥**

दधि।

ब्रह्म संज्ञक शब्द के उत्तर 'सुँ' एवं 'अम्' का महाहर होता है। दधि-सुँ, उक्त सूत्र से सुँ का महाहर होने से 'हे दधि' पद हुआ ॥७७

**ब्रह्मेशान्तान्नुक् सर्व्वेश्वरे न त्वामि ॥७८॥**

उकावितौ, दधिनी, दधीनि, पुनस्तद्वत्।

आम् भिन्न सर्व्वेश्वरादि विष्णुभक्ति होने पर ब्रह्म संज्ञक ईशान्त शब्द के पश्चात् नुक् होता है, उस नुक् का उक् इत् होता है, नराम रहता है। दधि-औ, 'राधाब्रह्मभ्यामौ ई' सूत्र से औ ई हुआ, ७८ सूत्र से दधि शब्द के उत्तर 'नुक्' होने पर 'दधिनी' पद हुआ, दधि-जस्, 'ब्रह्मतो जस् शसोः शिः' सूत्र से जस् के स्थान में शि, एवं ७७ सूत्र से नुक् होने से 'नान्त धातु वर्जित' सूत्र से इराम का त्रिविक्रम होकर 'दधीनि' पद हुआ। द्वितीया में भी इस प्रकार रूप होगा ॥७८॥

**दधि-अस्थि-सक्थि-अक्षिशब्दानामिरामस्य अन्**
**टादि-सर्व्वेश्वरे ॥७९॥**

टादि सर्व्वेश्वर परे रहने से दधि, अस्थि, सक्थि, एवं अक्षि शब्द के इराम के स्थान में अन् होगा ॥७९॥

**अकृष्ण स्थान-सर्व्वेश्वरो भगवत्-संज्ञः, तद्धिते-यश्च ॥८०॥**

कृष्ण स्थान भिन्न समस्त सर्व्वेश्वर वर्ण का नाम भगवत् है। एवं तद्धित संज्ञक 'य' राम का भी भगवत् नाम होता है ॥८०॥

**व-म-संतसङ्गहीनस्यानो ऽ रामहरो भगवति, नतु ये, ईङ्चोस्तु वा ॥८१॥**

दध्ना, दधिभ्यामित्यादि, ङौ—दध्नि, दधनि ।

यराम भिन्न भगवत् संज्ञक प्रत्यय परे होने से व-म-सनसङ्गहीन शब्द के अम् भाग के अराम हर होता है, किन्तु ई-ङि परे रहने से अम् का अराम का हर विकल्प में होता है ।

दधि-टा, 'दधि-अस्थि' सूत्र से इराम के स्थान में अन् हुआ, ८१ सूत्र से अन् भाग के आराम होने से 'दध्ना' पद हुआ ।

दधि-भ्याम्, 'दधिभ्याम्' पद हुआ । दधि-ङि ७९ सूत्र से इराम के स्थान में अन् हुआ, ८१ सूत्र से अन् का अराम हर होकर 'दध्नि' पद हुआ, एकबार अन् के अराम का हर न होने से 'दधिनी' पद हुआ ॥८१॥

**ब्रह्मणो गोविन्दो वा बुद्धे ॥८२॥**

हे दधे, हे दधि ! एवं वारि, वारिणी, वारीणि ।

बुद्ध परे रहने से ब्रह्म संज्ञक शब्द का विकल्प में गोविन्द होता है, हे दधि-सुँ, एकबार दधि शब्द का गोविन्द होने से 'हे दधे' पद हुआ, एकबार गोविन्द न होकर 'ब्रह्मतः स्वमोर्महाहरः' सूत्र से सुँ का महाहर होने से 'हे दधि' पद हुआ । इस प्रकार वारि शब्द का रूप भी होता है ।

वारि-सुँ 'ब्रह्मतः स्वमोर्महाहरः' सूत्र से सुँ का महाहर होने से 'वारि' पद हुआ, वारि-औ, 'राधाब्रह्मभ्यामौ ई' सूत्र से औ ईराम होने से, 'ब्रह्मे शान्तान्तुक् सर्व्वेश्वरे नत्वामि' सूत्र से 'नुक्' होने से 'रष ऋद्वयेभ्यो' सूत्र से णत्व होने से 'वारिणी' पद हुआ ।

वारि-जस्, 'ब्रह्मतो जस् शसोः शिः' सूत्र से जस् के स्थान में 'शि' हुआ, 'ब्रह्मे शान्तान्तुक्' सूत्र से 'नुक्' 'नान्त धातुवर्जित सान्त' सूत्र से इराम का त्रिविक्रम, 'रष ऋद्वयेभ्यो' सूत्र से णत्व होकर 'वारिणी' पद हुआ ॥८२॥

## ब्रह्मान्त-त्रिविक्रमस्य वामनः ॥८३॥

विश्वनि, विश्वनिनो, विश्वनोनि, पुरुषोत्तमवद्वा टादिसर्व्वेश्वरे
विश्वन्या, विश्वनिना, आमि-विश्वन्याम्, विश्वनीनाम् ।

ब्रह्म संज्ञक शब्द के अन्तस्थ त्रिविक्रम के स्थान में वामन होता है। विश्वनी-सुँ, ईराम वामन इराम होने पर 'ब्रह्मतः स्वमोर्महाहरः' सूत्र से सुँ का महाहरे होने से 'विश्वनि' पद हुआ।

विश्वनी-औ, उक्त सूत्र से ईराम वामन उराम होकर 'राधाब्रह्मभ्यामौ ई:' सूत्र से औ-ई होने से 'ब्रह्मेशान्तान्नुक्' सूत्र से विश्वनि शब्द के उत्तर नुक् होकर 'विश्वनिनी पद हुआ।

विश्वनी-जस्, ईराम का वामन-इराम होने पर 'ब्रह्मतो जस् शसोः शिः' सूत्र से 'शि' हुआ, अनन्तर 'ब्रह्मेशान्तान्नुक् सर्वेश्वरे' सूत्र से नुक् होने पर 'नान्त धातुर्वजितस्य' सूत्र से उद्धव का त्रिविक्रम होने से 'विश्वनोनि' पद हुआ।

टादि सर्व्वेश्वर परे रहने से जो ईशान्त ब्रह्म संज्ञक शब्द, समानार्थ हेतु पुरुषोतमता होती है, वह विकल्प में पुरुषोत्तमवत् होता है, विश्वनी-टा, पुरुषोतमवत् होने से 'सहजानेक सर्व्वेश्वरस्य' सूत्र से ईराम यराम होने से 'विश्वन्या' पद हुआ, पुरुषोत्तमवत् न होने से, वामन, एवं नुक् होकर 'विश्वनिना' पद होता है।

विश्वनी-आम्, पुरुषोत्तमवत् होने से विश्वन्याम्, पुरुषोत्तमवत् न होने से, वामन, नुट्, त्रिविक्रम, होकर 'विश्वनीनाम्' पद हुआ है ॥८३॥

**ए-ऐ स्थाने इरामः, ओ-औस्थाने उरामो वामनः स्यात् ।।८४**

कृष्णरि, कृष्णरिणी, कृष्णरीणि । कृष्णराया, कृष्णरिणा, कृष्णराभ्यामित्यादि । कृष्णरायाम्, कृष्णरीणामित्यादि ।

'सुद्यो' शब्दः–सुद्यु, सुद्युनी, सुद्यूनि, टादौ-सुद्यवा, सुद्युना, हे सुद्यो, हे सुद्यु ! कर्त्तृ शब्दः–कर्त्तृ, कर्त्तृणी, कर्त्तृणि, टादौ-कर्त्रा, कर्त्तृणा, कर्त्तृभ्यामित्यादि । एवं प्रिय क्रोष्टु, प्रिय क्रोष्टुनी, प्रिय क्रोष्टूनि इत्यादि ।प्रिय तिसृ, प्रिय तिसृणी, प्रियतिसृणि, प्रियतिस्रा, प्रियतिसृणा । ङसि ङसोः-प्रियतिस्रः, एवं प्रियचतसृ, सान्वादि शब्दानां स्वत एव द्विलिङ्गता-सानुने, सानवे, 'स्नुः प्रस्थः सानुरस्त्रियौ' इत्यमरः । 'मधु' शब्दानन्तरम्, एवम् 'अम्बु-सान्वादयः' इति प्रक्रिया तु चिन्त्या ।।८४।।

कृष्णरै-शब्द का ऐराम वामन होने से इराम होता है, एराम एवं ऐराम, उभय का वामन होने से इराम होता है, और ओ औ का वामन होने से उराम होता है ।

कृष्णरै–सुँ, ऐराम वामन होकर इराम हुआ, अनन्तर 'ब्रह्मतः स्वमोर्महाहरः' सूत्र से सुँ का महाहर होने से 'कृष्णरि' पद हुआ । कृष्णरै-औ, ऐ-राम वामन, इराम हुआ, 'राधाब्रह्मभ्यामौ ईः' सूत्र से ईराम हुआ, अनन्तर 'ब्रह्मशान्तान्नुक्' सूत्र से नुक् एवं 'रष' सूत्र से णत्व होकर 'कृष्णरिणी' पद हुआ ।

कृष्णरै-जस् वामन, शि, नुक्, त्रिविक्रम, णत्व, होकर कृष्णरीणि' पद हुआ । कृष्णरै-टा, पुरुषोत्तमवत् होने से 'ऐ आय्' होकर 'कृष्णराया' पुरुषोत्तमवत् न होने से वामन, नुक्, णत्व होकर 'कृष्णरिणा' पद हुआ ।

कृष्णरै-भ्याम्, वामन, 'राय आ, सभोः, सूत्र से ऐ के स्थान में आ होने से 'कृष्णराभ्याम्' पद हुआ ।

कृष्णरै-आम्-पुरुषोत्तमवत् होने से 'ऐ आय्' होकर 'कृष्णरायाम्' पद हुआ । पुरुषोत्तमवत् न होने से वामन होकर 'कृष्णरि' हुआ ।

'वामन गोपी' सूत्र से 'नुट्' हुआ, त्रिविक्रम, णत्व, होकर 'कृष्णरीणाम्' पद हुआ।

'सुद्यो' शब्द, सुद्यो-सुँ, वामन, सु अम् का महाहर, 'सुद्यु' पद हुआ। सुद्यो-औ, वामन, 'राधाब्रह्मभ्यामौ ईः' 'नुक्' होकर 'सुद्युनी' पद हुआ।

सुद्यो-जस् वामन, शि, नुक, त्रिविक्रम होकर 'सुद्यूनि' पद हुआ। टादि विष्णुभक्ति में, सुद्यो–टा–ओ अव् होने से 'सुद्यवा' पुरुषोत्तमवत् होने से वामन, नुक्, होकर 'सुद्युना' पद हुआ। सम्बोधन में सुद्यो-सुँ, वामन, गोविन्द, बुद्धका अदर्शन होकर 'हे सुद्यो' पद हुआ, गोविन्द न होने से बुद्ध का अदर्शन होकर 'हे सुद्यु' पद हुआ।

कर्त्तृ शब्द, कर्त्तृ-सुँ, सुँ का महाहर होकर 'कर्त्तृ' पद हुआ, कर्त्तृ-औ, 'कर्त्तृणी' कर्त्त-जस् 'कर्त्तृणि' कर्त्तृ-टा 'समानार्थतया' सूत्र से पुरुषोत्तमवत् होने से 'ऋद्वयं रः' सूत्र से ऋराम रराम होकर 'कर्त्रा' पद हुआ। पुरुषोत्तमवत् न होने से 'वारिणा' पद के समान 'कर्त्तृणा' पद हुआ। कर्त्तृ-भ्याम्–कर्त्तृभ्याम्, इस प्रकार प्रियक्रोटु-'सुँ' हर होने से प्रिय क्रोष्टु पद हुआ, प्रिय क्रोष्टु-औ 'मधुनी' पदवत् 'प्रियक्रोष्टुनी' पद हुआ, प्रिय क्रोष्टु-जस् 'मधूनि' वत् 'प्रिय क्रोष्टूनि' पद हुआ।

प्रियत्रि-सुँ, 'वारि' के समान 'प्रियत्रि' पद होता है। काशिकादि के मत में 'प्रियत्रि' शब्द के पश्चात् सुँ का महाहर होने पर भी 'तिसृ' होता है, प्रियत्रि-सुँ, 'ब्रह्मतः स्वमोर्महाहरः' सूत्र से सुँ का महाहर होने पर 'लक्ष्मीस्थयोः' सूत्र से त्रि शब्द के स्थान में तिसृ आदेश होकर 'प्रियतिसृ' पद हुआ है। प्रियत्रि-औ, 'लक्ष्मीस्थयोस्त्रिचतुरोः' सूत्रसे त्रि के स्थान में 'तिसृ' आदेश हुआ, 'राधाब्रह्मभ्यामौ ईः'

सूत्र से औ-ईराम होने से 'ब्रह्मशान्तन्नुक्' सूत्र से 'नुक्' हुआ, अनन्तर 'रषऋद्वयेभ्यो' सूत्र से 'णत्व' होने से 'प्रियतिसृणी' पद हुआ। प्रियत्रि-जस्, 'लक्ष्मीस्थयोः' सूत्र से 'तिसृ', 'ब्रह्मतोजस्शसोः शिः' सूत्र से जस् के स्थान में 'शि' 'ब्रह्मशान्तान्नुक् सर्वेश्वरे' सूत्र से 'नुक्' अनन्तर 'नान्तधातु वर्जितस्य' सूत्र से उद्धव का त्रिविक्रम होने से 'रसऋद्वयेभ्यो' सूत्र से 'णत्व' होने पर 'प्रियतिसृणि' पद हुआ। प्रियत्रि-टा, 'लक्ष्मीस्थयोः' सूत्र से 'तिसृ' भाव, 'समानार्थतया' सूत्र से पुरुषोत्तमवत् हुआ, 'ऋद्वयं रः' सूत्र से रराम होने पर 'प्रियतिस्रा' पद हुआ। पुरुषोत्तमवत् न होने से 'ब्रह्मशान्तान्नुक् सर्वेश्वरे' सूत्र से 'नुक्' 'रष ऋद्वयेभ्यो' सूत्रसे णत्व होने से 'प्रियतिसृणा' पद हुआ।

प्रियत्रि-ङसि-ङस्, 'लक्ष्मीस्थयोः' सूत्र से त्रिशब्द का तिसृभाव, 'तिसृचतस्रो रः सर्वेश्वरे' सूत्र से ऋराम के स्थान में रराम हुआ, अनन्तर 'सररामयोः' सूत्र से सराम विष्णुसर्ग होने पर 'प्रियत्रिस्रः' पद हुआ।

इस प्रकार 'प्रियचतसृ' पद भी होगा। प्रिय चतुर-सुँ 'ब्रह्मतो स्वमोर्महाहरः' सूत्र से सुँ का महाहर होने से 'लक्ष्मीस्थयोः' सूत्र से चतुर शब्द के स्थान में 'चतसृ' हुआ. अनन्तर 'प्रियचतसृ' पद हुआ।

सानु प्रभृति शब्द की नित्य ही द्विलिङ्गता है, अर्थात् ब्रह्मत्व, एवं पुरुषोत्तमत्व है, अतएव सानु-ङे, ब्रह्म पक्ष में 'ब्रह्मशान्तान्नुक्-सर्वेश्वरे' सूत्र से नुक् होने पर 'सानुने' पद हुआ, पुरुषोत्तम पक्ष में 'विष्णवे' पदवत् 'सानवे' पद होगा।

'मधु' शब्द के पश्चात् अम्बु एवं सानु प्रभृति शब्द का जानना चाहिए, इस प्रकार प्रक्रिया चिन्तनीय, अर्थात् असङ्गत है ॥८४॥

॥ इति सर्व्वेश्वरान्ता ब्रह्मलिङ्गाः ॥

* * *

# अथ विष्णुजनान्ताः पुरुषोत्तमलिङ्गाः

अथ चरामान्ताः केचन शब्दाः । तत्र प्रत्यच्—

**अच श्चतुर्भुजानुबन्धानाञ्च नुम् कृष्णस्थाने ॥८५॥**

सोर्हरः ।

अनन्तर विष्णुजनान्त पुरुषोत्तम लिङ्ग का प्रदर्शन करते हैं, विष्णुजनान्त शब्द के मध्य में चरामान्त वाच्यलिङ्ग शब्द है, उसके मध्य में, प्रत्यच् शब्द, प्रतिपूर्व अन्‌च धातु के उत्तर क्विप् प्रत्यय करने पर, क्विप् लोप, एवं नराम का लोप हुआ। उसके पश्चात् 'प्रत्यच्' नाम निष्पन्न होने पर स्वादि प्रत्यय हुआ, अतएव प्रत्यच् सुँ, कृष्ण स्थान परे रहने से अच् के स्थान में एवं चतुर्भुजानुबन्ध के स्थान में नुम् होता है, इस सूत्र से 'नुम्' हुआ, अनन्तर 'राधाविष्णुजनाभ्यामीपश्च' सूत्र से 'सुँ' का हर हुआ ॥८५॥

**त वर्गस्य च वर्गश्चवर्गयोगे ॥८६॥**

च वर्ग के योग से त वर्ग के स्थान में च वर्ग होता है। इस सूत्र से नराम, ञ राम हुआ ॥८६॥

**सत्सङ्गान्तस्य हरो विष्णुपदान्ते ॥८७॥**

विष्णुपदान्त में सत्सङ्ग के अन्त्य वर्ण का अर्थात् संयुक्त वर्ण के शेष वर्ण का हर होता है। इस सूत्र से सत्सङ्गान्त चराम का हर हुआ ॥८७॥

**च वर्गस्य क वर्गो विष्णुपदान्ते, वैष्णवेत्वसवर्गे ॥८८॥**

प्रत्यङ्, प्रत्यङ् ङ् । सवर्गे तु-प्रत्यञ्चौ, प्रत्यञ्चः, प्रत्यञ्चम्, प्रत्यञ्चौ ।

असवर्गीय वैष्णव परे रहने से विष्णुजनान्त चवर्ग के स्थान में कवर्ग होता है। इस सूत्र के द्वारा ञराम ङराम होने पर 'प्रत्यङ्' पद हुआ । द्वित्व होने से 'प्रत्यङ् ङ्' होता है ।

पद का विराम होने पर अन्त्य विष्णुजन का विकल्प में द्वित्व होता है। विराम शब्द का अर्थ–परवर्ण का अदर्शन है । इस सूत्र से एकबार 'प्रत्यङ्' पद हुआ ।

सवर्ण परे रहने से चवर्ग-कवर्ग नहीं होगा, उसका उदाहरण–प्रत्यच्-औ, 'प्रत्यञ्चौ' प्रत्यच्-जस्-प्रत्यञ्चः । प्रत्यच्–अम्–प्रत्यञ्चम्, प्रत्यच्-औ-प्रत्यञ्चौ ॥८८॥

**अचोऽराम-हरो भगवति, पूर्वस्य त्रिविक्रमः ॥८९॥**

भगवत् संज्ञक विष्णुभक्ति परे रहने से अच् के अराम का हर होता है, एवं अच् के पूर्व सर्वेश्वर त्रिविक्रम होता है ।

यरामस्य इरामः प्रतीचः, प्रतीचा, प्रत्यग्भ्यामित्यादि । प्राच्-प्राङ्, प्राञ्चौ, प्राञ्च , प्राञ्चमित्यादि । पित्रच्-पित्रङ्, पित्रञ्चौ, पित्रञ्चः इत्यादि । शसि-पितृ चः, पितृचा, पितृग्भ्यामित्यादि । तिर्य्यच्-तिर्य्यङ्, तिर्य्यञ्चौ, तिर्य्यञ्चः, तिर्य्यञ्चम्, तिर्य्यञ्चौ ।

प्रत्यच्-शस्-अच्का अराम हर हुआ, अनन्तर निमित्त का अभाव से निमित्ताजात कार्य्य का अभाव होता है, इससे यराम इराम होकर त्रिविक्रम हुआ, अनन्तर विष्णुसर्ग होकर 'प्रतीचः' पद हुआ ।

प्रत्यच्-टा, प्रतीचा, प्रत्यच्–भ्याम्–प्रत्यग्भ्याम्, प्राच्–सुँ प्राङ्, प्राच्--औ–प्राञ्चौ, प्राच्--जस्--प्राञ्चः, प्राच्--अम्--प्राञ्चम्, पित्रच्--सुँ--पित्रङ्, पित्रच्--औ--पित्रञ्चौ, पित्रच्--जस्--पित्रञ्चः, पित्रच्--शस्--पितृ चः । पित्रच्-टा-पितृचा, पितृच्-भ्याम्-पितृग्भ्याम्, तिर्य्यंच्-सुँ-त्रिर्य्यङ्, तिर्य्यंच्-औ-तिर्य्यञ्चौ, तिर्य्यच्-जस्-तिर्य्यञ्चः, तिर्य्यंच्-अम्-तिर्य्यञ्चम्, तिर्य्यंच्-औ-तिर्य्यञ्चौ ॥८९॥

## क्रिया यत् साधिका तत् कर्म्म ॥११॥

क्रिया जिसकी साधिका होती है, उसको कर्म्म कहते हैं। यह कर्म्म कारक है। व्यापार रूप धात्वर्थ को क्रिया कहते हैं, वह क्रिया जिस कारक के अनन्तर निरूपित उत्पाद्यतादि रूप साधन के निमित्त प्रवृत्त होती है, वह कारक कर्म्म शब्द से अभिहित होता है। क्रिया में स्वातन्त्र्य न होने पर भी आरोपित स्वातन्त्र्य है, अतः कर्त्तृत्व का प्रयोग हुआ है, जिस प्रकार 'साधक तमं करणम्' प्रयोग होता है। जो क्रिया कारक की साधिका है, उससे उत्पाद्यतादि रूप प्रकार विशेष के द्वारा जो सम्पादन, अर्थात् निष्पादन उसका नाम साधन है, वह पञ्चविध हैं, १-उत्पाद्यता, २-विकार्य्यता, ३-संकार्य्यता ४-प्राप्यता, एवं ५-ताज्यता।

अनुक्त कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है, उदाहरण-'वैष्णवो मालां करोति' करोति, कृति क्रिया, माला का उत्पाद्यता रूप साधन में प्रवृत्त है, अतएव माला की कर्म्म संज्ञा हुई। उसका अर्थ-माला की वर्त्तमान कालीन जो कृत्ति क्रिया उस क्रिया का कर्त्ता वैष्णव है, 'अन्नं पचति' यह विकार्य्य का उदाहरण है, 'जलं वासयति' संस्कार्य्य का उदाहरण, 'कृष्ण मन्दिरं गच्छति' प्राप्य का उदाहरण, 'स्वगृहं त्यजति' त्याज्यता का उदाहरण है, 'कृष्णं स्पृशति, पश्यति, शृणोति' प्राप्यता का उदाहरण है।

क्रिया का विशेषण की कर्म्म संज्ञा होती है, इसमें ब्रह्मलिङ्ग का एकवचन प्रयोग होता है, एवं सर्व्वदा अनुक्त होता है।

शीघ्रं क्रियते पूजा वैष्णवेन, यहाँ शीघ्र पद क्रिया का विशेषण है, कर्मणि वाच्य में प्रयोग होने के कारण कर्त्ता अनुक्त है, अनुक्त कर्त्ता में तृतीया होती है, अर्थात् शीघ्र जिस प्रकार हो सकता है, उस प्रकार करता है। पूर्वोक्त कर्म त्रिविध हैं। ईप्सिततम,

अनीप्सित, एवं ईप्सित, 'वैष्णवो मालां करोति' ईप्सिततम द्विविध, द्वेष एवं अनपेक्ष्य, द्वेष्य का उदाहरण-प्रमादेन पापं करोति विष्णुभक्तः अनपेक्ष्य का उदाहरण-मथुरां गच्छन् देशान् पश्यति। यहाँ मथुरा गमन लक्ष्य, देश समूह का दर्शन आनुषङ्गिक है।

धातु त्रिविध हैं-अकर्म्मक, सकर्मक एवं द्विकर्म्मक, जिसमें अन्तर्भूतण्यर्थ शून्यत्व है, जो अन्य वस्तु साधन में असमर्थ है, वह अकर्म्मक है, जैसे सत्तादि भूप्रभृति। अन्तर्भूतण्यर्थ विशिष्ट अतएव अन्य वस्तु साधन में समर्थ है, वह धातु सकर्मक है, जैसे-उत्पादनादि अर्थ विशिष्ट 'डुकृञ्' धातु, द्विविध अर्थ विशिष्ट धातु द्विकर्मक है। जैसे दुह् प्रभृति एवं नीवह प्रभृति। ये स्वीय अर्थ विशेष के द्वारा उभय कर्म्म की सिद्धि करते हैं। अर्थ द्वय इस प्रकार हैं, आकर्षणादि अर्थ विशेष एवं निष्काषणादि अर्थ विशेष है, उभय कर्म के मध्य में दुग्धादि ईप्सिततम कर्म है, सुतरां मुख्य है, एवं ईप्सिततम के उपयोगि-अर्थात् अनुकूल गां प्रभृति ईप्सित कर्म्म हैं।

अकर्मक धातु में पूर्व कर्त्ता का कर्म्मत्व होता है, णि न होने से वैष्णवो भवति प्रयोग होता है, णि होने से वैष्णवाचार्य्यः, वैष्णवं भावयति प्रयोग होता है। यहाँ णि होने के पहले के कर्त्ता वैष्णव का कर्म्मत्व हुआ।

द्विकर्म्मक में कृष्णो गां दुग्धं दोग्धि, कृष्णो गा वनं गमयति। सकर्मक में मालां करोति वैष्णवः ॥११॥

**अभिवादि-दृशोरात्मपदे ॥१२॥**

अभिवादयते गर्गं कृष्णं श्रीनन्दः, कृष्णेन वा।

**कालाध्वभावदेशानामन्तर्भूतक्रियान्तरैः।**

**सर्व्वैरकर्म्मकैर्योगे कर्म्मत्वमुपजायते॥**

एकादशीमुपवसन्ति। क्रोशत्रयं गोवर्द्धनोऽस्ति। वृन्दावनमार्गं शेते। माथुरान् विराजते कृष्णः।

आत्मपद विषय में अभिण्यन्तवद एवं दृश धातु के प्रयोग में

अणिकर्त्ता की विकल्प में कर्म्म संज्ञा होगी। अभिवादि धातु के अप्राप्ति विषय में, दृश धातु के ज्ञानार्थ हेतु प्राप्ति विषय में विकल्प विधान है, 'अभिवादयते गर्गं कृष्णं श्रीनन्दः कृष्णेन वा एवं दर्शयते स्वकार्य्यं पिता कृष्णं कृष्णेन वा' उदाहरण द्वय में प्रयोज्य कर्त्ता कृष्णपद की विकल्प में कर्म संज्ञा हुई है।

जिसके अन्तर्गत अन्य एक क्रिया अनुभूत होती है, तादृश अकर्मक धातु के योग से काल वाचक, अध्व वाचक, भाव वाचक, एवं देश वाचक शब्द का कर्म्मत्व होता है। अध्व शब्द द्वारा यहाँ उसका परिमाण को लेना होगा। 'मासमास्ते' यहाँ एकमास यावत् उपवेशन कर है। 'एकादशीमुपवसन्ति' यहाँ परिपूर्ण एकादशी में उपवास करते हैं। 'क्रोशत्रयं गोवर्द्धनं अस्ति' गोवर्द्धन गिरि क्रोशत्रय परिमित स्थान में है। 'वृन्दावन मार्गं शेते' यहाँ वृन्दावनमार्ग में शयन कर हैं। माथुरान् विराजते 'कृष्णः' यहाँ मथुरा देश में कृष्ण विराजमान हैं ॥१२॥

**कर्त्तृ कर्म्मणोः षष्ठी कृद् योगे ॥१३॥**

कृष्णस्य कृतिः, दोग्धा दुग्धस्य गवाम्।

कृत प्रत्यय के योग से अनुक्त कर्म एवं कर्त्ता के स्थान में षष्ठी विभक्ति होती है। भाव वाच्य में क्ति प्रत्यय होता है, उदाहरण- 'कृष्णस्य-कृतिः' 'कृष्ण' कर्त्तृ पद में षष्ठी विभक्ति हुई है। यहाँ अस्ति प्रभृति क्रियान्तर का अनुसन्धान कर लेना चाहिये। द्विकर्म्मक का उदाहरण- 'दोग्धा दुग्धस्य गवाम्' कृत प्रत्यय के योग से द्विकर्म्मक धातु का उदाहरण में मुख्य कर्म्म दुग्ध पद में ही षष्ठी हुई है ।१३॥

**कर्त्तृकर्म्मणोः प्राप्तौ कर्त्तरि षष्ठी वा ॥१४॥**

गोविन्देन गवां दोहः, गोविन्दस्य वा ।

एक कालीन कर्त्ता, कर्म्म उभय के स्थान में षष्ठी प्राप्ति होने से कर्त्ता में षष्ठी विकल्प में होती है, कर्म में नित्य षष्ठी होगी । भाव वाच्य में घण प्रत्यय होता है । उदाहरण में 'गोविन्द' कर्त्तृ पद में विकल्प में एव कर्म गो शब्द में नित्य षष्ठी हुई है ॥१४॥

**कर्त्तृ कर्म्मणो राधारोऽधिकरणम् ॥१५॥**

कर्त्ता एवं कर्म का जो आधार है, उसकी अधिकरण संज्ञा होती है ॥१५॥

**अधिकरणे सप्तमी ॥१६॥**

ललाटे तिलकं करोति कृष्णः । विषये-कृष्णे प्रीणाति ।
व्याप्तौ-विष्णुः एर्व्वत्रास्ति ।

अधिकरण कारक में सप्तमी विभक्ति होती है ।

'ललाटे तिलकं करोति कृष्णः' यहाँ कर्म्म तिलक है, वह कृति क्रिया के सहित ललाट को आश्रय कर है, अतः ललाट कृति क्रिया का एवं तिलक का आश्रय होने के कारण सप्तमी विभक्ति हुई है । यह आश्रय का उदाहरण है, विषय का उदाहरण यह है- कृष्णे प्रीणाति, यहाँ कर्त्ता भाव्यः है. प्रीति क्रिया के सहित कृष्ण को विषय कर है. अतः कृष्ण प्रीति क्रिया का एवं लोक का विषय है, अतः सप्तमी हुई है ।

व्याप्ति का उदाहरण-विष्णु सर्वत्रास्ति, अर्थात सर्व्वं व्याप्य अस्ति, विष्णु कर्त्ता है, सब आश्रय हैं, अतः सब विष्णु के आश्रय हैं, विष्णु ने सबको अधिकार किया है । अतः सबका व्याप्तत्व हुआ, सर्व्व शब्द विश्ववाची है ॥१६॥

**उपान्वध्याङ्भ्यो वस आधारः कर्म्म ।।१७।।**

वृन्दावनमुपवसति हरिः ।

उप, अनु प्रभृति के उत्तर वस धातु का प्रयोग होने पर आधार का कर्म्मत्व होता है । 'उपवसति' वस, निवास अर्थ प्रकाशक है । श्रीवृन्दावन ने उपवसति हरिः, इस प्रयोग में 'श्रीवृन्दावनमुपवसति हरिः' प्रयोग होता है ।।१७।।

**अपायादिष्ववधिरपादानम् ।।१८।।**

**अपादाने पञ्चमी ।।१९।।**

मथुराया आगतः कृष्णः, रथादवतीर्णः ।।१९।।

अपायादि में जो अवधि है, वह अपादान कारक है । अपादान में पञ्चमी विष्णु भक्ति होती है । अपाय शब्द का अर्थ है–विश्लेष, अपायनमपायः अपपूर्व इन् गति अर्थक धातु के उत्तर में घण् प्रत्यय से निष्पन्न होता है । यह विश्लेषवाची है । इसकी जो अवधि है, वह अपादान है । उदाहरण–कृष्णो मथुराया आगतः, आगतः, आङ् पूर्व गम धातु के उत्तर में क्त प्रत्यय निष्पन्न है । विश्लेष में आदि मर्य्यादा आदि सीमा, पूर्व देश त्याग पूर्वक आगमनानुकूल व्यापारवान् कृष्णः, रथादवतीर्णः स्थल में अव पूर्वक तॄ प्लवनतरण अर्थ में धातु है । अवतरण क्रिया का रथ अवधि है, अतएव वह विश्लेष की आदि सीमा होने के कारण अपादान कारक हुआ है ।।१९।।

**प्रदेयाभिसंबध्यमानं सम्प्रदानम् ।।२०।।**

**सम्प्रदाने चतुर्थी ।।२१।।**

वैष्णवः कृष्णाय सर्व्वस्वं ददाति । प्रदेयत्वं विना, रजकस्य वस्त्रं ददाति । हन्तुः पृष्ठं ददाति ।।२१।।

प्रकृष्ट रूप से देय पदार्थ के द्वारा सम्बन्धान्वित करने से सम्प्रदान कारक होता है, सम्प्रदान कारक में चतुर्थी विष्णु भक्ति

होती है। उदाहरण—वैष्णव: कृष्णाय सर्व्वस्वं ददाति। आत्यन्तिक देय को प्रदेय कहते हैं, जिससे पुनर्वार लेने का अभिप्राय नहीं रहता है। वैष्णव, कृष्ण को सर्व्वस्य प्रदान करता है। पुनर्वार ग्रहण करने की इच्छा से देना हो तो चतुर्थी नहीं होती है। उदाहरण-रजकस्य वस्त्रं ददाति, रजक के निकट से पुनर्वार ग्रहण करने की इच्छा है, अत: रजक में चतुर्थी विभक्ति नहीं हुई। इस प्रकार हन्तु: पृष्ठं ददाति, पृष्ठ का देयत्व तो है, किन्तु प्रदेयत्व नहीं है, अत: चतुर्थी नहीं हुई है ॥२१॥

**स्पृहेरभीष्टम् ॥२२॥**

कृष्णाय स्पृहयति गोपी।

स्पृह धातु के प्रयोग में स्पृह धातु के कर्त्ता की इच्छा के विषयीभूत सम्प्रदान होता है, अर्थात् अभीप्सित विषय में चतुर्थी विभक्ति होती है, उदाहरण—कृष्णाय स्पृहयति गोपी, गोपी कृष्ण को चाहती है, यहाँ कर्म्म कारक का बाधक है ॥२२॥

**कर्त्तुरधीनं प्रकृष्टं सहायं करणम् ॥२३॥**

**अनुक्ते कर्त्तरि करणे च तृतीया ॥२४॥**

कृष्णो गा वनात् यमुनातीरं वंशीवाद्येन आह्वयते।
हस्तेनोत्तरीयं भ्रमयति ॥२४॥

कर्त्ता के अधीन कार्य्य साधन में प्रकृष्ट सहाय को करण कहते हैं। अर्थात् इस कारक को करण कारक कहते हैं ॥२३॥

अनुक्त कर्त्ता एवं करण में तृतीया विभक्ति होती है। उदाहरण—कृष्णो गा वनाद् यमुनातीरे वंशीवाद्येन आह्वयते, कृष्ण यमुना तीर में वंशी वाद्य के द्वारा धेनुवृन्द को वन से बुला रहा है। यहाँ कृष्ण का अधीन एवं धेनु बुलाने का एकान्त सहायक वंशी वादन है, अत: वंशी वाद्य शब्द के उत्तर में तृतीया विभक्ति हुई है।

हस्तेनोत्तरीयं भ्रमयति, हस्त से उत्तरीय वसन को घुमा रहा है। कर्त्ता का अधीन एवं प्रकृष्ट सहाय होने के कारण हस्त शब्द के उत्तर तृतीया विभक्ति हुई है ॥२४॥

॥ इति कारकाणि ॥

## अथ उपपद-विष्णुभक्तयः

**कृष्ण प्रवचनीयैर्योगे द्वितीया ॥२५॥**

कृष्णमभिपतति पुष्पवृष्टिः।

उपपद सम्बन्धीय विष्णु भक्ति का वर्णन करते हैं। पदान्तर के सम्बन्ध से जो विष्णुभक्ति की जाती है, उसको उपपद विष्णुभक्ति कहते हैं। कृष्ण प्रवचनीय के योग में द्वितीया विष्णुभक्ति होती है। प्राचीनगण इसको कर्म्म प्रवचनीय कहते हैं। कृष्ण प्रवचनीय में इन सब अव्ययों का प्रयोग होता है।

लक्षण वीप्सेत्थम्भूतेष्वभि भागे परिप्रती।
अनुरेष सहार्थे च हीनेतूपश्च कथ्यते ॥

लक्षण-चिह्न, वीप्सा-युगपत् सजातीयों की व्याप्ति, इत्थम्भुत प्रकार विशेष से प्राप्ति। लक्षण का उदाहरण-कृष्णमभिपतति पुष्पवृष्टिः, वीप्सायाम्-गोपीं गोपीं अभिक्रीडति कृष्णः, इत्थम्भूते-कृष्णमभिभक्तोऽसौ, भक्तत्व प्रकार विशेषं प्राप्त इत्यर्थः, लक्षणादिषु भागे च परिप्रति, तत्र त्रिषु कृष्णं परि इत्यादि पूर्ववत्। एवं प्रति भावे। यत् कृष्णं परिस्यात्, यत् कृष्णं प्रतिस्यात् तत् देहि।

अनुर्भक्षणादि चतुर्षु सहार्थे च। अत्र चतुर्षु कृष्णं अनु, सहार्थे कृष्णमनु गच्छन्ति गोपाः। चकाराद्धेतौ च। हरिभक्तिं अनुसुखं, अनुश्चोपश्च हीने, अन्वर्ज्जुनं योद्धारः, उपार्ज्जुनं ॥२५॥

## अभित आदिभिर्योगे द्वितीया ॥२६॥

अभितः कृष्णम्, परितः कृष्णम्, उभयतः कृष्णम्, सर्व्वतः कृष्णम्, समया कृष्णम्, निकषा कृष्णं गोपाः-एतद् द्वयं, निकटार्थे। हा कृष्ण विमुखं, धिक् कंसम्।

अभित प्रभृति शब्द के योग से द्वितीया विष्णुभक्ति होती है। अभितः कृष्णम्, परितः कृष्णम्, सर्व्वतः कृष्णम्, समया कृष्णम्, निकषा कृष्णं गोपाः, हा कृष्ण विमुख, धिक् कंसम् ॥२६॥

## सहार्थैरप्रधाने तृतीया ॥२७॥

रामेण सह क्रीड़ति कृष्णः, रामेण सह सुन्दरः।

सह शब्द के समान अर्थ जिसका है, उसके योग से अप्रधान के उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। रामेण सह क्रीडति कृष्णः, यहाँ क्रीड़ा का कर्त्ता प्रधान रूप से कृष्ण हैं, राम अप्रधान है, सुनरां राम शब्द के उत्तर तृतीया विष्णुभक्ति हुई है। रामेण सह कृष्णः सुन्दरः, यहाँ गुणि सह भाव है। पूर्व उदाहरण में कर्त्ता सहभाव है ॥२७॥

## विशेषलक्षणात्तृतीया ॥२८॥

कौस्तुभेन भगवन्तमद्राक्षीत्।

विशेष प्राप्ति चिह्नादि हैं, इस प्रकार विशेष लक्षण वाचक शब्द के उत्तर में तृतीया विष्णुभक्ति होती है। उदाहरण-कौस्तुभेन भगवन्तमद्राक्षीत। भगवान् का असाधारण चिह्न है, कौस्तुभमणि धारण, उससे ही देवतान्तर से भगवान् पृथक् होते हैं। अतः कौस्तुभ शब्द के उत्तर तृतीया विष्णुभक्ति हुई है ॥२८॥

## प्रकृत्यादिभ्यस्तृतीया ॥२९॥

प्रकृत्या कृष्णः, जात्या गोपालः जनुषा-करुणः, रामेणानुजः।

प्रकृति प्रभृति शब्द प्रयोग होने पर प्रकृति शब्द के उत्तर में तृतीया विष्णुभक्ति होती है। प्रकृत्या कृष्णः स्वभावेन कृष्णः श्यामः, जात्या-गोपालः जनुषा करुणः, जन्मना करुणः करुणान्वितः, रामेण-अनुजः ॥२९॥

**यदर्थमन्यत्तस्मात्तचतुर्थी ॥३०॥**

हरि प्रीतये हरिं भजति । हरिभक्तिः, सुखाय कल्पते ।
सेवायै गोविन्दं याति ।

जिस कार्य्य के निमित्त प्रवृत्त होता है, उस कार्य्य वाचक शब्द के उत्तर में चतुर्थी विष्णुभक्ति होती है। अर्थात् कार्य्य रूप प्रयोजक के उत्तर में चतुर्थी विष्णुभक्ति होती है । हरि प्रीतये हरिं भजति, हरिभक्तिः सुखाय कल्पते, हरेरभक्तिः दुःखाय कल्पते, सेवायै गोविन्दं याति ॥३०॥

**नम आदिभिर्योगे चतुर्थी ॥३१॥**

कृष्णाय नमः, तं प्रति नमस्कार इत्यर्थः ।

'नमः' आदि शब्द के योग से चतुर्थी विष्णुभक्ति होती हैं। कृष्णाय नमः, सरामान्त अव्यय नमस् है, अर्थात् कृष्ण के प्रति नमस्कार ॥३१॥

**वारणार्थे त्वलं योगे तृतीयैव ॥३२॥**

कृष्ण वैमुख्येनालम् ।

निषेध अर्थ प्रकाशक अलं शब्द के प्रयोग होने पर तृतीया ही होती है । कृष्ण वैमुख्येनालम् । तेन कृष्णवैमुख्येन किञ्चित् प्राप्यं न भवतीति तेनालमिति तस्मात् कृष्ण वेमुख्यं दूरेऽस्त्वित्यर्थः । अर्थात् कृष्ण विमुखता से कुछ भी लाभ नहीं है। उससे दूर में रहना ही ठीक है ॥३२॥

**चतुर्थी हिताद्यर्थः ॥३३॥**

सर्व्वस्मै हिता हरिभक्तिः ।

जिन सबों में हितादि के अर्थ के समान अर्थ है, उन सबों शब्दों के योग से चतुर्थी विष्णुभक्ति होती है। उदाहरण–सर्व्वस्मै हिता हरिभक्तिः हरये बलिः। बलि शब्द का अर्थ उपहार है ॥३३॥

**आशिषि चतुर्थी कुशलाद्यैः ॥३४॥**

वैष्णवाय कुशलं भूयात ।

आशीर्व्वाद अर्थ सूचित होने पर कुशलादि शब्दों के योग से चतुर्थी विष्णुभक्ति होती है। वैष्णवाय भद्रं शं सुखं वाभूयात्, वैष्णवाय कुशलं भूयात, आयुष्यं भूयात् ॥३४॥

**गम्यस्य यवन्तस्य कर्म्मणोऽधिकरणाच्च पञ्चमी ॥३५॥**

यप्क्त्वादेशः, ल्यब् लोपे पञ्चमीति पाणिनीयाः । गोवर्द्धनात् प्रेक्षते कृष्णः, तमारुह्य तत्रोपविश्येति वा ।

क्त्वा के स्थान में यप् आदेश होता है। पाणिनी के मत में यह ल्यब् लोप में पञ्चमी है। यह आनन्तर्य्य अर्थ में होता है, यह अर्थ अन्तर्भूत होने पर कर्म एवं अधिकरण में पञ्चमी विष्णुभक्ति होती है, उदाहरण-गोवर्द्धनात् प्रेक्षते कृष्णः, गोवर्द्धन आरुह्य, अथवा गोवर्द्धन उपविश्य प्रेक्षते ॥३५॥

**अन्यार्थादिभि र्योगे पञ्चमी ॥३६॥**

अन्यः कृष्णात्, भिन्नो रामात् ।

अन्य शब्द के अर्थ के समान अर्थ जिसके हैं, उन सब शब्दों के योग से पञ्चमी विष्णुभक्ति होती है।

उदाहरण-अन्य. कृष्णात्, भिन्नो रामात् ॥३६॥

**पृथङ् नानायोगे पञ्चमी तृतीया च, विनायोगे द्वितीया च ॥३७**

पृथक कृष्णात्, पृथक् कृष्णेन वा । विना कृष्णात्, कृष्णेन, कृष्ण वा । त्रिष्वपि द्वितीयेति केचित् ।

पृथक् एवं नाना शब्द के योग से पञ्चमी एवं तृतीया विष्णु भक्ति होती है। विना शब्द के योग से पञ्चमी, तृतीया एवं द्वितीया होती है। उदाहरण-पृथक् कृष्णात्, पृथक् कृष्णेन, विना कृष्णात् कृष्णेन, कृष्णं वा, जुमर के मत में तीनों में ही द्वितीया होती है ॥३७॥

### हेतौ स्तृतीया ॥३८॥

कृष्णेन सुखम् ।

हेतु रूप में जिस शब्द का प्रयोग होगा, उसमें तृतीया विष्णुभक्ति होती है। विवक्षान्तर रहित फलसिद्धौ योग्यो हेतुः। उदाहरण–कृष्णेन सुखम्, सुख सिद्धौ कृष्णो योग्य इत्यर्थः, एवं श्रद्धया हरिभक्तिः ॥३८॥

### निमित्तात् कर्म्मं संयोगे सप्तमी ॥३९॥

सौरभ्ये तुलसीं जिघ्रति, विवक्षातश्च कारकादीनि भवन्ति ।
दर्शितानि च तत्र तत्र । यथा च क्रिया जायते । ओदनः पचति,
सिध्यतीत्यर्थः ।

कर्म्मं के सहित योग होने पर निमित्त के उत्तर सप्तमी विष्णुभक्ति होती है। सौरभ्ये तुलसीं जिघ्रति, तुलसी घ्राणस्य निमित्तं सौरभ्यं, अतस्तस्मात् सप्तमी, निमित्तस्य कर्म्मणा तुलस्या संयोगोऽस्ति। जिघ्रतीति घ्रा गन्धोपादाने।

विवक्षा के अधीन कारक समूह का प्रयोग होता है, अर्थात् वक्ता जिस प्रकार कहना चाहता है, उसको प्रकाश करने के निमित्त तदनुरूप कारक का प्रयोग होता है। इच्छानुसार सकर्म्मक में भी कभी अकर्म्मक प्रयोग होता है। जैसे विवक्षानुसार क्रिया होती है, केवल पच धातु को अवलम्बन कर प्रयोग दिखाते हैं। ओदनः पचति, यहाँ ओदन को कर्त्ता रूप में प्रयोग किया जाता है। ओदनस्य कर्त्तृत्व विवक्षणं पचधातोः सिद्ध्यर्थता, अतोऽत्र क्रियाया अकर्म्मकत्वम्। ओदनं पचति वैष्णवः, अत्र ओदनस्य कर्म्मत्व विवक्षया धातोः समाधानार्थता, अतोऽत्र सकर्म्मकत्वम् ॥३९॥

**अच्युताद्यर्थाः स्मेन योगे त्वपरीक्षे चाच्युतः ॥४०॥**

भजति स्म कृष्णं परत्वात् ।

उपपद विष्णुभक्ति का अर्थ कथन के पश्चात् अच्युत विधि विधातृ प्रभृति का अर्थं, विस्तार रूप से कहते हैं। स्म शब्द के योग होने पर परोक्षे एवं अपरोक्ष में अनद्यतन भूत में अच्युत का प्रयोग होगा। स्म शब्द भूतकालवाची है, परत्वात्-अच्युत बलवान् होने के कारण अच्युत का ही प्रयोग होगा।

उदाहरण—यजति स्म कृष्णं ॥४०॥

**यावत् पुराभ्यामच्युतः, कदाकर्हिभ्याञ्च ॥४१॥**

कल्किश्च । यावत् पश्चामि राधाम्, पुरा च ।

पुरा पश्यामि कृष्णम्, यावच्च ।

यावत् शब्द एवं पुरा शब्द के योग से भविष्यत् काल में अच्युत का प्रयोग होगा, कदा एवं कर्हि शब्द के योग से भविष्यत् काल में अच्युत तो होगा ही कल्कि भी होगा।

उदाहरण—यावत् पश्यामि राधाम्, पुरा पश्यामि राधाम्, पुरा पश्यामि कृष्णम्, यावत् पश्यामि कृष्णम् ॥४१॥

**इति संक्षेप हरिनामामृत वैष्णव व्याकरणे**
**चतुर्थं कारकं समाप्तम् ॥४॥**



[ पञ्चमम् ]

# अथ कृदन्त प्रकरणम्

।। श्रीश्रीराधाकृष्णाभ्यां नमः ।।

धातुं सर्व्वमुपादाय सर्व्वं रूपं करोति यः ।
कृत् स एवेति विस्मित्य तद्धर्म्मा कृत् प्रशस्यते ।।१।।

धातोः कृद् बहुलं कर्त्तरि ।।१।।

वर्त्तमानादौ शतृशानावच्युताभौ फलान्तर,
प्रयोगे परपदात्मपदयोः ।।२।।

अशावितौ, ततो वैष्णवो भवन् विराजते इत्यादि,
द्वित्वबहुत्वयोरेवम् ।।२।।

तद्धित प्रत्यय, नाम के उत्तर में होता है, नाम कृत् प्रत्यय सिद्ध है, अतः कृत् प्रकरण आरम्भ करने के समय कृत् को विष्णु के समान कहते हैं, एक अनिर्व्वचनीय पुराण पुरुष पृथिवी जल तेजः वायु आकाश रूप धातु समूह को ग्रहण कर स्थावर जङ्गमात्मक समस्त रूपों का निर्म्माण करता है, वही कृत् आश्चर्य्य कर्त्ता है, समस्त धातुओं को लेकर कृत् समस्त नामों का निर्म्माण करता है, अतः कृत् कृदन्त का वर्णन उत्तम रूप में करते हैं। विष्णु धातु समूह को लेकर समस्त रूप करता है, कृत् प्रत्यय भी समस्त धातु को लेकर नाम का निर्माण करता है, इस प्रकार विष्णु धर्मा कृत् प्रत्यय है ।।१।।

धातु के उत्तर में बहुल रूप से कर्त्तरि वाच्य में कृत् प्रत्यय होता है। वर्त्तमानादि काल में धातु के उत्तर में फलान्तर प्रयोग होने पर कर्त्तरि वाच्य में शतृ परपद में शान आत्मपद में बहुल रूप से होते हैं, इसको अच्युताभ कहते हैं। शतृ का ऋ इत होता है, शान का शराम इत् होता है। अनन्तर भू धातु के उत्तर में शतृ प्रत्यय होकर नुम्, सु का हर गोविन्द, ओ अव् के द्वारा भवन् पद सिद्ध होता है, प्रयोग इस प्रकार है-वैष्णवो भवन् विराजते। इस प्रकार द्विवचन में भवन्तौ, बहुवचन में भवन्तः होता है ॥२॥

**अतो मुगाने ॥३॥**

पचमानं वैष्णवं पश्य।

आन प्रत्यय परे रहने से अ के उत्तर में मुग् होता है उ-क इत् होता है। पचमानं-डुपचष पाके, भुवादि रुभयपदी। उदाहरण-पचमानं वैष्णवं पश्य ॥३॥

**आत्मपद स्थानीय त्वाद्बाहुल्याच्च शानकानौ भावकर्म्मणोश्च, भावकृद्ब्रह्माण, उपेन्द्रात् कृन्नस्य सर्व्वेश्वरात् परस्य णत्वं, भा-भू-पुना-कमि-गमि-प्यायि-वेप-वर्ज्जम् ॥४॥**

वैष्णवेन प्रगीयमाणं वर्त्तते।

शान कान प्रत्यय भाव कर्म्म में होते हैं। शान कान आत्मपद स्थानीय होने पर भी यह बहुल है, परिभाषाक्रान्त से भावकृत् ब्रह्म का ब्रह्मलिङ्ग होता है, उपेन्द्र के उत्तर कृत् प्रत्यय सम्बन्धी नराम का णत्व होता है। भा, दीप्तौ, भू सत्तायां, पूञ् पवने, कमु कान्तौ, गमलृ गतौ, ओप्यायि वृद्धौ, टु वेपृ चलने, इन सबको छोड़कर उपेन्द्र के उत्तर सर्व्वेश्वर के पश्चात् स्थित कृदन्त के न का णत्व विकल्प में होता है। उदाहरण-वैष्णवेन प्रगीयमाणं वर्त्तते ॥४॥

**आसः शानस्य ईनः ॥५॥**

आसीनः ।

आस उपवेशन अर्थ में, धातु है। इसके उत्तर विहित शान के स्थान में ईन होता है। उदाहरण—आसीनः ॥५॥

**वेत्तेः शतुर्व्वसु र्व्वा ॥६॥**

विदन्, विद्वान् कृष्णम् ।

विद ज्ञाने, इसके उत्तर में विहित शतृ प्रत्यय के स्थान में वसु प्रत्यय विकल्प में हागा। उदाहरण—विदन्, विद्वान् कृष्णम् ॥६॥

**इङ् धारिभ्यां शत्रकृच्छ्रकर्त्तरि ॥७॥**

अधीयन् श्रीभागवतम्, धारयन् वेदान्। कृच्छ्रत्वे तु कष्टेनाधीयानः ।

कृच्छ्र शब्द का अर्थ है कष्ट, कष्ट रहित कर्त्तृ वाच्य में इङ् धारि धातु के उत्तर में शतृ प्रत्यय होता है।

अधीयन्—इङ् अध्ययने—धातु, इकिङौ नित्यमधिपूर्व्वौ, शतृ-शप् का महाहर हाता है। धारयन्-धृङ् धारणे, णिः, उसके उत्तर में शतृ प्रत्यय हुआ है ॥७॥

**जीर्य्यतेरतृ भूते च ॥८॥**

जरन्, जरन्तौ ।

भूते-अर्थात् भूतकाल में चकार से वर्त्तमान काल में भी जीर्य्यति के उत्तर में अतृ प्रत्यय होगा।

जरन्-जॄ-वयोहानौ, दिवादि धातु है, प्रवर स्थविर, वृद्ध, जीर्ण जरन्-पर्य्याय शब्द है। शतृ प्रत्यय होने पर जरन् निष्पन्न होता है। द्विवचन में जरन्तौ पद होता है ॥८॥

**परोक्षातीते क्वसु-कि-काना अधोक्षजाभ संज्ञा:, परपदात्मपदयो: ॥९॥**

उकावितौ, अधोक्षजाभत्वाद् द्विर्व्वचनादि, एष भेजिवान् कृष्णं भाजयाञ्चकृवान् ।

परोक्षतीत काल में परपद आत्मपद में क्वसु-कि-कान प्रत्यय होते हैं, इन सबों का नाम अधोक्षजाभ है । क्वसु की परपद स्थानीय है, कान-आत्मपद स्थानीय है। उ, क, इत् होते हैं, अधोक्षजाभ होने के कारण द्विर्व्वचनादि होते हैं ।

उदाहरण–एष भेजिवान् कृष्णम्, भाजयाञ्चकृवान् ।

अथ कान:, चक्राण: रासं कृष्ण: । कर्म्मणि कृष्णेन चक्राणो रास:, भावे-कृष्णेन-चक्राणम्, जजागराणम् ।

कान प्रत्यय का उदाहरण–चक्राण: रासं कृष्ण:, चक्राण, डुकृञ् करणे, कर्त्तरि कानः द्विर्व्वचनं, नर ऋरामस्याराम:, कवर्ग नरस्य चवर्ग: । कर्म्मणि वाच्य में कृष्णेन चक्राणो रास: ।

भाव वाच्य का उदाहरण–कृष्णेन चक्राणम्, जजागराणम्, 'जागर्त्तेर्गोविन्द:' सूत्र से गोविन्द: ॥९॥

**अनूचान: कर्त्तरि ॥१०॥**

अनुवचोनिपात: ।

अनूचान इति वच परिभाषणे परपदिनोऽपि निपातात् कान:, अनुचानः प्रवचने साङ्गेऽधीति गुरोस्तु यः प्रवचने वेदे ॥१०॥

**क्तवतुर्भूते ॥११॥**

उकावितौ क्रीड़ितवान् कृष्ण:, कृतवान् क्रीड़ाम् ।

भूतकाल में धातु के उत्तर में क्तवतु प्रत्यय होता है। उदाहरण–क्रीड़ितवान्, इटो रामधातुके, चतुर्भुजानुबन्धत्वान्नुम्, अत्वसन्तोद्धवस्य त्रिविक्रम:, कृतवान् क्रीड़ाम् ॥११॥

**क्तो भूते भाव कर्म्मणोः ॥१२॥**

स्नातं कृष्णेन, स्तुतो विष्णु र्वैष्णवैः ।

भूतकाल में धातु के उत्तर में भाव एवं कर्म्मणि वाच्य में क्त होता है । उदाहरण–स्नातं-स्ना शौचे, भावे क्तः, भावकृद् ब्रह्मणीति ब्रह्मत्वम्, 'स्तुतः' ष्टुञ् स्तुतौ, कर्म्मणि क्तः ॥१२॥

**अतीतादौ क्त-क्तवतु विष्णुनिष्ठा संज्ञौ ॥१३॥**

**क्तः कर्त्तरि च वाच्यः ॥१४॥**

क्षीणायुर्भवः, क्षितायुर्वा ।

अतीतादि काल में विहित क्त-क्तवतु प्रत्यय का नाम विष्णु निष्ठा है । यह संज्ञा सूत्र है, अतीतादौ कहने से वक्ष्यमाण वर्त्तमान में विहित क्त का भी विष्णु निष्ठत्व है ॥१३॥

कर्त्तरि वाच्य में क्त भी होता है । क्षीणायुर्भवः, 'गत्यर्था कर्म्मक शिलष स्था वस जन रुह जीर्य्यतिभ्यः क्तः कर्त्तरि' सूत्र से क्त हुआ । क्षीणायुर्भव, यहाँ आक्रोश है, क्षीणोऽयं वैष्णवः, यहाँ दैन्य है ॥१४॥

**र-दाभ्यां विष्णु निष्ठा-तस्य पूर्वदस्य च नो दां विना, नुद-विनत्ति-त्रा-घ्रा-ह्री-उन्दीभ्यो वा । शॄ-शीर्णः, भिन्नः, नुन्नः, नुत्तः, विन्नः, वित्तः, त्राणः, त्रातः, घ्राणः, घ्रातः, ह्रीणः, ह्रीतः ॥१५॥**

र एवं द के उत्तर में विष्णु निष्ठ त के स्थान में एवं पूर्व द के स्थान में न होता है। किन्तु दा के स्थान में नहीं होता है । दा वर्ज्जन का फल आगे कहेंगे । नुद प्रेरणे, विद विचारे, त्रैङ् पालने, घ्रा गन्धोपादाने, ह्री लज्जायाम्, उन्दी क्लेदने, इन सब धातु के उत्तर में विष्णु निष्ठा त के स्थान में नराम विकल्प में होता है । पूर्व दराम के स्थान में नराम भी विकल्प में होता है ॥१५॥

**शुषो विष्णुनिष्ठा-तस्य कः, पचो वः, क्षायो मः ॥१६॥**

शुष्कः, पक्कः, क्षै क्षये-क्षामः ।

शुष-शेषणे, इसके उत्तर में विष्णु निष्ठा त के स्थान में 'क' होगा। पच-डुपचष् पाके, इसके उत्तर में विष्णु निष्ठा त के स्थान में 'व' होगा, क्षायः, क्षै धातु के उत्तर में विष्णु निष्ठा त के स्थान में 'म' होगा। सह जानिट होने के कारण 'शुष्क' इट् नहीं हुआ, क्षामः कृशः ॥१६॥

**गत्यर्थाकर्म्मक-श्लिष-शीङ्-स्थास-वस-जन-रुह**
**जोर्य्यतिभ्यः क्तः कर्त्तरि च ॥१७॥**

मथुरां गतः, प्राप्तः, यमुनायां स्नातोऽसौ । गोपीमाश्लिष्टः कृष्णः
गोवर्द्धनमधिशयितः, वृन्दावनमधिष्ठितः, गा उपासितः ।

गत्यर्थक धातु के उत्तर में अकर्म्मक धातु के उत्तर में श्लिषादि धातु के उत्तर में कर्त्तरि वाच्य में क्त होगा, 'कर्त्तरि च' शब्द से भाव कर्म्मणि एवं कर्त्तरि में क्त होगा।

गतः गमलृ धातु के उत्तर में क्तः, 'सहजानिट् हरिवेणु हरः' प्राप्तः आपलृ व्याप्तौ, सहजानिट्, स्नातः, स्ना शौचे, अकर्म्मकः, अश्लिष्टः, श्लिष् आलिङ्गने, सहजानिट् अधिशयितः, शीङ् स्वप्ने, अधिशीङ् स्थासामाधारः कर्म्म, गोवर्द्धनस्य कर्म्मत्वम्, अधिष्ठितः, ष्ठा गति निवृत्तौ। उपासितः, उपपूर्व आसधातुः सेवार्थः ॥१७॥

**क्वचिदन्यत्रापि ॥१८॥**

यथा-भुक्ताः, पीताः, विभक्ताः, वैष्णवाः, व्यसिताः, प्रतिपन्नाः,
आश्रिताः, इत्यादयः, पक्षे मथुरागतः, इत्यादि ।

पूर्व्व सूत्रोक्त धातु व्यतीत अन्य धातु के उत्तर भी क्त कर्त्तरि में होगा। भुक्ताः, भुज पालनाभ्यवहारयोः सहजानिट्, पीताः,

पा पाने ईत्वम्, विभक्ताः भज सेवायां सहजानिट् व्यवसिताः, सोऽन्त कर्म्मणि, द्यति स्यतीत्यादिना आरामस्येरामः। प्रतिपन्नाः पदगतौ सहजानिट्, आश्रिताः श्रिञ् सेवायाम्, पक्षे कर्म्मणि भावे चेत्यर्थः ॥१८॥

**अकर्म्मक-गति-भोजनार्थेभ्यः क्तोऽधिकरणे च ॥१९॥**

कृष्णस्यासितं, गत भुक्तं वृन्दावनम्।

अकर्म्मक के उत्तर, गत्यर्थ धातु के उत्तर, भोजनार्थ धातु के उत्तर अधिकरण वाच्ये क्त होगा। आसितं, गतं, भुक्तं, आस्यते, गम्यते, भुज्यते यत्रेति अधिकरणं वृन्दावनभुत्तम्। कृष्णस्य यहाँ अधिकरण वाचि 'क्त' के योग से कर्त्तरि कर्म्मणि वाच्ये षष्ठी; कर्त्तरि षष्ठी ॥१९॥

**अलं-खल्वोः प्रतिषेधार्थयोर्योगे क्त्वा वा भावे ॥२०॥**

क्त्वा मान्तश्च कृदव्ययम्। अलं कृत्वा, खलु कृत्वा।
सकर्म्मकाद्धातोः खलूक्त्वा खलु वाचिकमिति। अवैष्णव गृहे
भुक्त्वा वैष्णवेन, खलु भुक्त्वा वा पक्षे तस्य दानेनालं दानेन
खल्वित्यादि।

प्रतिषेधार्थ अलं एवं खलु शब्द के योग से भाव वाच्य में क्त्वा प्रत्यय विकल्प में होता है, क्त्वा का क इत् होता है। क्त्वा, मान्त कृदन्त प्रत्यय अव्यय होते हैं। ये भाव वाच्य में होते हैं। अलंकृत्वा, खलु कृत्वा, डुकृञ् करणे धातु सकर्म्मक धातु के उत्तर में भाव वाच्य में प्रत्यय करने के पश्चात् यदि कर्म की अपेक्षा होती है तो सकर्मक धातु का कर्म्म सम्बन्ध होगा। हि शब्द वाक्यालंकार में अतः खलूक्त्वा खलु वाचिकमिति, अवाचिकं नवक्तव्यमित्यर्थः। सन्देशवाग् वाचिकं स्यादित्यमरः। उदाहरण— अवैष्णव गृहे अलंभुक्त्वा वैष्णवेन, खलु भुक्त्वा वा, पक्षे-तस्य दानेनालं, दानेन खलु ॥२०॥

**एक कर्त्तृकयोः क्रिययोः पूर्व्वकालस्थ धातोः क्त्वा ॥२१॥**

कृष्णं नत्वा स्तौति वैष्णवः।

एक कर्त्ता में उभय क्रिया का प्रयोग होने पर पूर्व्व कालस्थ धातु के उत्तर में क्त्वा प्रत्यय होगा। उदाहरण—कृष्णं नत्वा स्तौति वैष्णवः, हरिवेणु का हर हुआ, नम धातु प्रणाम एवं शब्द अर्थ में प्रयुक्त होता है, सहजानिट् है, नमन के अनन्तर स्तवन होने के कारण पूर्वकालस्थ नमन क्रिया के उत्तर में क्त्वा प्रत्यय हुआ ॥२१॥

**क्त्वो यवनञ् पूर्व्व समासे ॥२२॥**

'ल्यप्' इति पाणिनिः। अन्तर्भिन्नपदत्वेऽप्येक नामत्वेन योजनं समासः।

समास होने पर अनञ् पूर्व धातु के उत्तर क्त्व के स्थान में यद् होता है। पाणिनि इसको 'ल्यप्' कहते हैं। समास का लक्षण कहते हैं, अन्त मध्य में भिन्न-भिन्न पद होने पर भी एक नाम रूप में योजन करना समास है ॥२२॥

**उपेन्द्रोर्य्यादि-व्यन्ताजन्त-पूर्व्वपदादि कृदन्तेन समस्यन्ते ॥२३**

उपेन्द्रश्च उर्य्यादिश्च व्यन्तश्च आजन्तश्च पूर्वपदञ्च तानि कृदन्तेन सहे समस्यन्ते। पूर्वपदन्तु अमन्तमेव अव्यय कृदन्तेन समस्यन्ते। नियमोऽयम्, उदाहरण—प्रभवन्, पराभवन्, प्रकुर्व्वाणः, प्रभेजिवान्, प्रचक्राणः, प्रक्रीड़ितवान्, संस्तुतः उरी कुर्व्वन्। अन्तरङ्ग स्वादेर्महाहरः ॥२३॥

**वामनात्तुक् पृथो ॥२४॥**

उकावितो, उपेन्द्रे-प्रकृत्य, पराभूय उर्य्यादि गणः। उरीकृत्य, उररीकृत्य, उरी, उररी चाङ्गीकार विस्तारयोः, एवं पुरस्कृत्य, सत्कृत्य, असत् कृत्य, आदरानादरयोः। अलंकृत्य, निषेधार्थे-अलं

भुक्त्वा, जीविकाकृत्य; अदः कृत्य एवं श्रीकृष्णस्य पदे कृत्य मनः शेते। अथ च्याचौ तद्धितौ-अवैष्णवं वैष्णवं कृत्वेत्यर्थे विः, वे हरः,

पूर्व्वारामस्य ईरामः वैष्णवीकृत्य, आच्-सत्याकृत्य।

पित् पृथुः, पृथु परे रहने से वामन के उत्तर में तुक् होता है, तुक् का उ एवं कराम इत् होता है। उपेन्द्र का उदाहरण-प्रकृत्य, पराभूय, उरीकृत्य, उररीकृत्य, डु कृञ् करणे, उरी उररी का अर्थ अङ्गीकार एवं विस्तार है। इस प्रकार पुरस्-कृत्य, सत् कृत्य, असत् कृत्य, सत् कृत्य का अर्थ आदर, असत् कृत्य का अर्थ अनादर। अलंकृत्य, निषेध अर्थ में अलंभुक्त्वा, जीविकाकृत्य-जीविकामिव कृत्वेत्यर्थः। अदः कृत्य गच्छति। इस प्रकार श्रीकृष्णस्य पदे कृत्य मनः शेते, मनः पदे कृत्वेत्यर्थः ।।२४।।

**मिलित्वादेशः परवत्तुकि ।।२५।।**

अधीत्य, प्रेत्य।

तुक् परे रहने से मिलकर आदेश पर वत् होता है। अधीत्य इङ् अध्ययने, मिलित्वादेश ईराम का रराम होने के कारण तुक् होता है। प्रेत्य, इन् गतौ, मिलित्वादेशस्य एरामस्य इराम वत्त्वात् तुक् ।।२५।।

**हरिवेणु हरविधि र्व्वा यपि नान्तवर्ज्जम् ।।२६।।**

आगत्य, आगम्य, प्रणत्य, प्रणम्य। नान्तानान्तु नित्यमेव-प्रहत्य, वितत्य, संमत्य।

यप् प्रत्यय परे रहने से नान्त धातु व्यतीत अन्य धातुओं के पक्ष में हरिवेणु हर विधि विकल्प में होगी। आगत्य, आगम्य, गम्लृ गतौ धातु, नित्य हरिवेणु हर प्राप्ति में विकल्प में विधान हुआ। प्रणत्य, प्रणम्य, नम प्रह्वत्वे शब्दे च। प्रहत्य वितत्य संमत्येति हन् हिंसागत्योः, तनु विस्तारे, मनु ज्ञाने सर्व्वत्र नराम हर स्तुक् च ।।२६।।

**दामोदरादेरीरामो न यपि क्विपि च ।।२७।।**

विधाय, निपाय, 'निपीय' इति पीङो रूपम् । 'मीनाति-मिनोति' इत्यादि प्रमाय, निमाय । 'दामोदरादेः' किम् ?
विलाय, विलीय, निलीय ।

यप् एवं क्विप् परे रहने से दामोदरादि के अन्त्य वर्ण के स्थान में ईराम नहीं होगा । विधाय, डुधाञ् धारण पोषणयोः । निपाय-पा पाने । पीङ् पाने दिवादि । निपीय । 'मिनाति मिनोति' सूत्र से आरामान्त होता है । प्रमाय-मीङ् हिंसायाम् । निमायेति डुमिञ् प्रक्षेपणे, विलायेति-लीङ् श्लेषणे, वीयति लीनात्योर्वेति आरामान्त पाठः पक्षे विलीयेति ।।२७।।

**क्त्वार्थे णमुश्चाभीक्ष्ण्ये ।।२८।।**

आभीक्ष्ण्यं पौनः पुन्यम् ।

आभीक्ष्ण्य विशिष्टेऽर्थे वर्त्तमानाद्धातोरुत्तरे क्त्वार्थे णमुश्च भवति । आभीक्ष्ण्य लक्षण माह आभीक्ष्ण्यं पौनः पुन्यम आभीक्ष्ण्य अर्थ में क्त्वा अर्थ में णमु प्रत्यय होता है । आभीक्ष्ण्य शब्द का अर्थ है- पौणपुन्य ।।२८।।

**आभीक्ष्ण्ये वीप्सादिषु च द्वित्वं वाच्यम् ।।२९।।**

स्मारं स्मारं कृष्णं नमति । 'लभेर्नुम्' इत्यादि- लम्भं, लम्भं, लाभं, लाभम्, भोजं, भोजं, पायं, पायम् । पक्षे स्मृत्वा स्मृत्वा, भुक्त्वा, भुक्त्वा, पीत्वा, पीत्वा, इत्यादि ।

आभीक्ष्ण्य एवं वीप्सा में द्वित्व होता है । स्मारं स्मारम्, स्मृचिन्तायां, अन्तस्य वृष्णीन्द्रः नृसिंहः इति वृष्णीन्द्रः । लभेर्नुम् णम्विणो र्व्वा सोपेन्द्रस्य तु नित्यमिति सूत्रम् । लम्भं लम्भम्, डुलभष प्राप्तोनुम् नुमा भाव पक्षे-लाभं लाभम् । भोजं भोजमिति- भुज पालनाभ्यवहारयोः । पायं पायमिति पा पाने, आतो युगिणि नृसिंह कृति च । पक्षे- स्मृत्वा स्मृत्वा, भुक्त्वा भुक्त्वा, पीत्वा पीत्वा ।।२९।।

**अग्रे-प्रथमं-पूर्व्वं-सु क्त्वा-णमु ॥३०॥**

कृष्णम् अग्रे नत्वा, अग्रे नामं वा व्रजति । एवं प्रथमं, पूर्व्वम् ।

अग्रे पूर्व्वं प्रथमं पूर्व्वं सु पूर्व्व पद में होने से धातु के उत्तर में क्त्वा अर्थ में क्त्वाणमु होते हैं । अग्रे नत्वा, अग्रे नामं, एवं पूर्व्वं प्रथमम् । उदाहरण—पूर्व्वं जप्त्वा पूर्व्वं नामं वा व्रजति, प्रथमं नामं वा व्रजति ॥३०॥

**कर्म्मणि डुकृञः खमुण्णाक्रोशे ॥३१॥**

ख-उ-णा-इतः, अम् शेषः ।

कर्म पूर्व पद में होने पर आक्रोश अर्थ में डुकृञ् धातु के उत्तर में खमुण प्रत्यय होता है, ख उ ण इत् होकर अम् रहता है ॥३१॥

**सर्व्वेश्वरान्त-पूर्व्वपदस्यानव्ययस्य मुम् वामनश्च खिति॥३२**

उमावितौ, मशेषः । अवैष्णवङ्कारमाक्रोशति ।

ख इत् प्रत्यय परे रहने से अनव्यय सर्व्वेश्वरान्त पूर्व्वपद का मुम होता है, वामन भी होता है । उ एवं म इत् होता है, मराम अवशेष रहता है । उपेन्द्रोर्य्यादीत्यादिना समासः । अवैष्णवङ्कार-माक्रोशति । अन्तस्य वृष्णीन्द्रो नृसिंहे इति वृष्णीन्द्रः । अर्थात् अवैष्णव कहकर आक्रोश प्रकट करता है ॥३२॥

**णमुः ॥३३॥**

विभुश्चायम् ।

**अन्यथैवं-कथमित्थंसु डुकृञस्तत्तन्मात्रार्थे ॥३४॥**

हरिमन्यथाकारमर्च्चयति कृञोऽर्थे तु विधिमन्यथा कृत्वा हरिमर्च्चयति ।

'णमु' प्रत्यय है, यह विभु नामक अधिकार है ॥३३॥

अन्यथा एवं कथं, इत्थं, पूर्व पद में रहने से तत्तन्मात्र अर्थ

में विद्यमान डु कृञ् धातु के उत्तर में णमु होता है । उदाहरण-हरिमन्यथाकारमर्च्चयति । कृञ के अर्थ में णमु नहीं होगा ।

उदाहरण–विधिमन्यथा कृत्वा हरिमर्च्चयति शास्त्रोक्त क्रम को यहाँ विधि कहते हैं ॥३४॥

**कर्म्मणि ॥३५॥**

प्रभुरयम् ।

कर्म पूर्वपद में होने से कृदन्त प्रत्यय का विवरण । यह प्रभु अधिकार है ॥३५॥

**दृशि-विदिभ्यां साकल्ये ॥३६॥**

वैष्णव दर्शं प्रणमति, वैष्णव वेदं भोजयति ।

कर्म्म पूर्व्व पद में रहने से साकल्य अर्थ सूचित होने पर दृश् एवं विद् धातु के उत्तर में नमु होता है । 'वैष्णव दर्शं' यहाँ पूर्व्व पदन्त्वमन्तमित्यादिना समासः । वैष्णव दर्शं प्रणमति, वैष्णव वेदं भोजयति, यावतो वैष्णवान् पश्यति वेत्ति विन्दति विन्ते वा तावत इति सर्व्वानेवेत्यर्थः ॥३६॥

**यावति विद्लृ-जीवाभ्याम् ॥३७॥**

यावद्वेदं भुङ्क्ते, यावज्जीवं हरिं भजति ।

कर्म्म यावत् पूर्व्वपद में होने से विद् लृ लाभे, जीव प्राण धारणे इन दोनों के उत्तर में णमु होता है । यावज्जीवं, यहाँ यावच्छब्द कालवाचि है, कालाध्वभावदेशानामित्यादिना कर्म्मत्वम् ॥३७॥

**करणे ॥३८॥**

प्रभुरयम् ।

कर्म्म पूर्वपद में रहने से णमु होगा ॥३८॥

**हनः ॥३९॥**

चक्रेण हन्ति, चक्रघातं हन्ति ।

करण पूर्व्व पद में होने पर हन धातु के उत्तर में णमु होता है। उदाहरण—चक्रेण हन्ति, अर्थ कहते हैं, चक्रघातं हन्ति ॥३९॥

**कर्म्म कर्त्रु पमाने ॥४०॥**

रत्नमिव निहितः—रत्न निधायं निहितः कृष्णः। अज इव नष्टः—
अजनाशं नष्टः कंसः।

जिसके साथ उपमा दो जाती है, उसको उपमान कहते हैं, कर्म्मोपमान एवं कर्त्ता उपमान पूर्वपद में होने पर धातु के उत्तर में णमु होता है। रत्नमिव निहितः, रत्ननिधायं निहितः, डु धाञ् धारणपोषणयोः, आतोयुक् इणि नृसिंह कृति च, इससे युक् हुआ। रत्नशब्दोऽत्र कर्म्मणः कृष्णस्य उपमानं, अज इवनष्टः यह अर्थ है, अजनाशं नष्टः का, अज शब्द, कर्त्ता कंस का उपमान है। अजश्छागः ॥४०॥

**क्त्वा णमुः ॥४१॥**

प्रभुरयम् ।

क्त्वा एवं णमु प्रत्यय होने का यह प्रकरण है, इसका नाम प्रभु अधिकार है ॥४१॥

**अव्यये करोतेरयुक्ताख्यायां, तिर्य्यंचि क्रिया समाप्तौ ॥४२॥**

व्रजेश्वर ! 'पुत्रस्ते जातः' इति नीचैः कृत्वाचष्टे, नीचैः कृत्य,
नीचैः कारम्वा उच्चै राख्यानमिह युक्तम्। अत्र क्त्वा पक्षौ
च ज्ञेयौ। नीचैरिहाख्यानं युक्तम्। प्रियत्वेऽप्ययुक्तं दृश्यते,
यथा- 'कृष्ण' ! काचित्त्वय्यनुरक्तास्ति' इत्युच्चैः
कारमाचष्टे, उच्चैः कृत्वा, उच्चैकृत्य वा ।

अयुक्त कथन होने पर अव्यय पूर्व पद में रहने से कृ धातु के उत्तर में क्त्वा एवं णमु प्रत्यय होते हैं । क्त्वा एवं णमु अन्त का विकल्प में समास भी होता है। अनुचित आख्यान को अयुक्ताख्यान कहते हैं। क्रिया समाप्ति सूचित होने पर चिर्य्यच् पूर्व्व पद में रहने से कृ धातु के उत्तर में क्त्वा-णमु होते हैं। क्त्वा अन्त का एवं णमु अन्त का विकल्प में समास होता है ।

व्रजेश्वर यह सम्बोधन पद है, व्रजेश्वर नन्द हैं, ब्रवीति अर्थ में आचष्टे प्रयोग है । क्त्वान्त का समास पक्ष में नीचैः कृत्य, असमास पक्षे में नीचैः कृत्व, णमु अन्त का समास, असमास पक्ष में नीचैः कारम् होता है। नीचैः शब्द अव्यय है। पुत्र होने का संवाद उच्चैः स्वर से कहना युक्त है, अर्थात् उचित है। क्त्वा पक्ष को भी जानना होगा। उच्चैः कृत्य उच्चैः कृत्वा। उच्चैः शब्द अव्यय है। नोच स्वर से कहना यहाँ उचित है, कारण-प्रियता को उच्चैःस्वर से नहीं कहना चाहिये। किन्तु कहा गया, 'कृष्ण ! काचित् गोपी त्वयि अनुरक्तास्ति' 'तिर्य्यक् कृत्यगतः' इति समाप्य गतः इत्यर्थः, आदि पद से तिर्य्यक् कृत्वा, तिर्य्यक् कारम् का जानना होगा ॥४२॥

**तुमुणकौ तत् क्रियार्थत्वे ॥४३॥**

उणावितौ द्रष्टुं सेवितुं हरिं व्रजति, दर्शकः सेवको व्रजति ।

धात्वर्थ को क्रिया कहते हैं, उ एवं ण इत् होता है, जिस धातु का अर्थ प्रयोजन है, उस धातु के उत्तर में तुमु एवं णक् प्रत्यय होते हैं। उदाहरण-द्रष्टुं सेवितुं हरिं व्रजति, दर्शनार्थं सेवनार्थं, इत्यर्थः, दर्शकः सेवको व्रजति ॥४३॥

**इच्छार्थे शक्यादौ कालादौ च योज्ये तुमुरेव ॥४४॥**

द्रष्टुमिच्छति, वष्टि, वाञ्छति वा ।

इच्छार्थ धातु, शक्यादि धातु एवं कालादि शब्द के सहित योग होने पर धातु के उत्तर में तुमु ही होता है ।

उदाहरण-द्रष्टुमिच्छति, वष्टि, वाञ्छति ॥४४॥

**कर्म्मण्यण् तुमर्थे ॥४५॥**

कृष्णसेवो याति, कृष्णगायो याति ।

कर्म्म पूर्व्वपद में होने से तुमु अर्थ में अण् होता है । उदाहरण-कृष्णसेवो याति कृष्णं सेवितुमित्यर्थः, कृष्णगायो याति, कृष्णं गातुमित्यर्थः बाहुल्यात् कृष्णं सेवितुमित्यादि ॥४५॥

**प्रादि व्यवहितेऽपि कृच्छ्रार्थ-दुरि खल् भाव कर्म्मणोः ॥४६॥**

नुम्-दुष्प्रलम्भं दुर्ल्लभं भवता, दुष्प्रलम्भः, दुर्ल्लभः कृष्णो भवता इत्यादि ।

प्रादि व्यवहित होने पर भी कृच्छ्रार्थ में दुर् पूर्व्वपद में होने से भाव कर्म्मणि वाच्य में धातु के उत्तर में खल् होता है। कृच्छ्र शब्द का अर्थ है कष्ट, दुष्प्रलम्भ दुर्ल्लभ इति कर्म्मणि कृच्छ्रेण लभ्यत इत्यर्थः ॥४६॥

**आरामादनः खलर्थे, नतु खल् ॥४७॥**

दुर्य्याणं हरिपदं भवता ।

आरामान्ता धातु के उत्तर में खल् अर्थ में अन होता है, खल् नहीं होगा । दुर्य्याणं हरिपदं भवता कृच्छ्रेण यायते । हरिपदं गोलोकादि ॥४७॥

**विध्याद्यर्थे तव्यानीय-यत्-क्यप्-ण्यत्-केलिमा विष्णु कृत्य-संज्ञा भावकर्म्मणोः ॥४८॥**

एधितव्यम्, एधनीयं वैष्णवेन, भक्तव्यो, भजनीयस्त्वया कृष्णः ।

भाव कर्म्मणि वाच्य में विधि प्रभृति अर्थ में तव्य अनीय प्रभृति प्रत्यय होते हैं, इसका नाम विष्णु कृत्य, अपर के मत में कृत्य संज्ञा एधितव्यम्-एध-वृद्धौ, भक्तव्य इति-भज सेवायाम् ॥४८॥

## सर्व्वेश्वरान्त धातोर्यत् ॥४६॥

चेया भक्ति स्त्वया हरेः।

भाव कर्म्मणि वाच्य में सर्व्वेश्वरान्त धातु के उत्तर में यत् होगा। चिञ् चयने धातु, चेया, भक्तिस्त्वया हरेः ॥४६॥

## आ ए यति ॥५०॥

देयम्, गेयम्, यत् परे रहने से आराम के स्थान में एराम होता है। देयम्-डु दाञ् दाने, 'सर्व्वेश्वरान्त धातोर्यत्' इससे यत् हुआ है। गै शब्दे-गेयम् ॥५०॥

## शकादिभ्यश्च यत् ॥५१॥

शक्यं, यज्यं, शस्यं, यत्यं, सत्यम्, बध्यं, जप्यं, कोप्यम्।
आलम्भ्यः पशुः, उपलम्भ्यो हरिः।
वृञ् वरणे, क्यप् वक्ष्यते-वृत्या कन्या। वृङ् संभक्तौ,
ण्यद्वक्ष्यते—वार्य्याः ऋत्विजः।

भाव कर्म्मणि वाच्य में शकादि के उत्तर में यद् होता है। 'ऋद्वय विष्णु जनाभ्यां ण्यत्' अग्रिम सूत्र का यह सूत्र बाधक है। शकॢ शक्तौ, शक्यम्, यज्यं-यज देवपूजादौ, शस्यं, शसु हिंसायां, यत्यं-यती प्रयत्ने, सह्य-सहमर्षणे। यत् परे रहने से आङ् के उत्तर में लभ धातु के उत्तर में नुम् होता है। आलम्भ्यः पशुः, उपलम्भ्यो हरिः, स्तुतिश्च गम्यते स्तुताविति किम्? उपलभ्यं पुष्पम्।

वृञ् वरणे-वामनात् तुक् पृथौ, वृत्या कन्या, कन्या प्रतिबन्धं विना स्वीकार्य्या न भवतीति न यत्। वृङ् सम्भक्तौ ण्यद् कहेंगे। वार्य्याःऋत्विजः ॥५१॥

**आचर्य्यमगुरो ॥५२॥**

गुरौ तु आचार्य्यः ॥५२॥

अगुरु वाच्य में आचर्य्यं शब्द होता है। आचार्य्यं शब्द चर गतौ धातु से निष्पन्न है। गुरु में किन्तु आचार्य्यः शब्द ण्यत् प्रत्यय सिद्ध है। मन्त्रव्याख्या कृदाचार्य्यं इत्यमरः ॥५२॥

**अनुपेन्द्रे वदो यत्-क्यपौ, भुवः क्यप् भावे, हनस्तश्च ॥५३॥**

कृष्णेनोद्यन्ते-कृष्णवद्या गीताः कृष्णोद्याः। पाहुल्यात् कर्त्तरि च 'सत्यवद्यो रघुत्तमः'।

उपेन्द्र व्यतीत भाव कर्म्मणि वाच्य में पूर्व्वपद में वद धातु के उत्तर में यत् क्यप् होते हैं। अनुपेन्द्र पूर्व्वपद में रहने से भाव वाच्य में भू धातु के उत्तर में क्यप् होगा, अनुपेन्द्र पूर्वपद में होने से भाव वाच्य में हन धातु के उत्तर में क्यप् होता है, बाहुल्य हेतु कर्त्तृ वाच्य में भी होगा। उदाहरण- 'सत्यवद्यो रघूत्तमः' कृष्णवद्याः कर्म्मणि यत्, कृष्णोद्याः कर्म्मणि क्यप् सङ्कर्षणः, उपेन्द्रेत्यादिना समासः। सत्यवद्यः, सत्यं वदतीत्यर्थः ॥५३॥

**एति-स्तु-शासु-वृञ्-दृ-जुषः क्यप् ॥५४॥**

इत्यः, स्तुत्यः, शिष्यः, वृत्यः, आदृत्यः, जुष्यः। शस्यं, शस्यम्, दुह्यम्, दोह्यम् एवं वृत्यम्, कल्प्यम्, भृत्यः, संभृत्यः संभार्य्यः, कृत्यं, कार्य्यम्, वृष्यं, वर्षाम्, पत्न्यान्तु-भार्य्या।

एति-इत् गतौ, ष्टुञ् स्तुतौ, शासु अनुशिष्टौ, वृञ् वरणे, दृङ् आदरे, जुष् प्रीति सेवनयोः इन सब धातु के उत्तर में क्यप् होगा। शाषः का शिष् आदेश होता है ॥५४॥

**यु-रपि-लपि-त्रपि-त्रपि-चमिभ्य आसुनोतेश्च ण्यत्, दम्भेर्नस्य च हरः ॥५५॥**

याव्यं, राप्यं, वाप्यं, लाप्यं, त्राप्यम्, आचाम्यम्, आसाव्यम्, दाम्यम् ।

यु मिश्रणामिश्रणयोः डु वप् बीजतन्तु सन्ताने, रप-लप व्यक्तायां वाचि, चमु अदने, आङ् पूर्व्व षुञ् अभिषवे-इन सब धातु के उत्तर में भाव कर्म्मणि वाच्य में ण्यत् होगा। एवं दन्भ् का नराम का हर भी होगा ॥५५॥

**भज-यप-यजानमिभ्यो यद्वा ॥५६॥**

भज सेवायां, जप मानसे, यज देवपूजादौ, आङ् पूर्व्वात् नम प्रह्वत्वे शब्दे च, इन सब धातुओं के उत्तर में यत् विकल्प में होगा, पक्षे ण्यत् होगा ॥५६॥

**अनुपेन्द्रे ग्रहेः क्यप् बाह्यायां पक्षे च ॥५७॥**

मथुरा गृह्या सेना, ततो वाच्येत्यर्थः । कृष्णगृह्यः, तत् पक्षाश्रित इत्यर्थः ।

अनुपेन्द्र पूर्वपद में रहने से वाह्य पक्ष में ग्रह धातु के उत्तर में क्यप् होगा। पक्षः पक्षाश्रितः, ततः, मथुरातः, तत् पक्षाश्रितः, कृष्ण पक्षाश्रितः ॥५७॥

**भव्यगेय प्रवचनीयोपस्थापनीय-जन्याप्लाव्यापात्याः कर्त्तरि च साधवः ॥५८॥**

वैष्णवो मथुरायां भव्यः भवतीत्यर्थः, हरेर्गेयः, हरिं गायतीत्यर्थः ।

भव्यादि कर्त्तरि वाच्य में भी साधु होंगे। भव्यः भवतीत्यर्थः, निपातात् कर्त्तरि यत्, गेयः, कर्त्तरि यत्, प्रवचनीयः निपातात्

कर्त्तरि अनीयः, एवं उपस्थानीयः, जन्यः कर्त्तरि ण्यत् 'जनीवध्योः' सूत्र से वृष्णीन्द्र निषिद्ध। आप्लाव्यः प्लुङ् गति अर्थ में, निपात हेतु ण्यत् इस प्रकार आपात्यः हुआ है ॥५८॥

### केलिमः कर्म्म कर्त्तरि ॥५६॥

भिदेलिमा माषाः पचेलिमा स्तण्डुलाः।

कर्म्म कर्त्तरि वाच्य में धातु के उत्तर में केलिम प्रत्यय होता है। क इत् होता है, भिदेलिमाः-स्वयमेव भिद्यन्ते। माषाः-व्रीहयः पचेलिमाः, स्वयमेव पच्यन्ते ॥५६॥

### बाहुल्यात् कर्म्मणि णकः ॥६०॥

पाद हारकं नुपूरादि।

कृदन्त प्रकरण बाहुल्य होने के कारण कर्म्म वाच्य में भी णक् होता है, पादाभ्यां ह्रियते उह्यते, पाद हारकं नुपूरादि ॥६०॥

### नन्द्यादेरनः ॥६१॥

नन्दनः, जनार्द्दनः, मधुसूदनः, मदनः, तपनः, पतनः, विरोचनः, दर्पणः, संक्रन्दनः, सङ्कर्षणः, पवनः, विभीषणः रमणः।

कर्त्तरि वाच्य में नन्द्यादि के उत्तर में अन होता है। नन्दन इति टुनदि समृद्धौ ण्यन्तादने कृते ण हरः, नन्दयति, जनार्द्दनः, अर्द्द हिंसायाम्, जननामानमसुरमर्द्दितवान्-जनार्द्दनः, श्रीकृष्णः, मधुसूदनः, सूद-क्षणने, क्षणनं हिंसा। मधुं सूदनः, मधुरसुरविशेषः, मधुसूदनः श्रीकृष्णः, मधुशब्दस्थ मकरन्द वाचित्वमप्यस्ति, अतो मधुसूदन शब्दो भ्रमर वाचकोऽपि। मदन इति-मदि हर्षे णि वृष्णीन्द्रः, घटादित्वात् वामनः, ण्यन्तादनः, णे हरः, मदयतीत्यर्थः, मदनः, कन्दर्पः, तपनः, तप सन्तापे, तपतीत्यर्थः, तपनः सूर्य्यः, पतनः, पतलृ गतौ, पततीत्यर्थः। विरोचनः रुच दीप्तौ ण्यन्तादन।

विरोचयतीत्यर्थः। विरोचनः, सूर्य्यः, दर्पणः, दृप गर्व्वे-दृप्यतीत्यर्थः, दर्पणो मुकुरः, संक्रन्दनः, क्रदि-आह्वाने रोदने च संक्रन्दतीत्यर्थः। संक्रन्दनः-इन्द्रः।

सङ्कर्षणः–कृष-विलेखनाकर्षणयोः, संकर्षतीत्यर्थः सङ्कर्षणो बलदेवः। पवनः, पूङ् पवने पवत इत्यर्थः, पवनो वायुः, विभीषणः, ञि भी भये, णि भियो भोषादेशो ण्यन्तादनः णे हरः विभीषयते-इत्यर्थः विभोषणो रावणानुजः। रमणः-रमु क्रीड़ायां, णि वृष्णीन्द्रः, घटादित्वाद् वामनः, ण्यन्तादनः, णे हरः रमयतीत्यर्थः, रमणः पतिः ॥६१॥

**ग्रहादेर्णिनिः ॥६२॥**

आदे र्ण इत्, इन् इति स्थिते, त्रिविक्रमः-ग्राही, स्थायी।

कर्त्तरि वाच्य में ग्रहादि के उत्तर में णिनि होता है। ग्रह-उपादाने-गृह्णाणीति ग्राही, स्था गति निवृत्योः, 'आतो युगिणि-नृसिंह कृति च' सूत्र से युक् स्थायी ॥६२॥

**पचादेरत् ॥६३॥**

अच् पाणिनिः। पचः, देवः, मेषः, सेवः, चरः द्विर्व्वा-चराचरः।

कर्त्तरि वाच्य में पचादि के उत्तर में अत् होगा।

पचः-पचतीत्यर्थः देवः-दिवु क्रीड़ादिषु। मेष इति मेष स्पर्द्धायाम् सेवः-सेवृ सेवने। चरः-गतौ। अत् प्रत्ययान्त चरादि का विकल्प में द्वित्व होता है, एवं नर के अराम का आराम भी होता है। चराचरः–जङ्गमः ॥६३॥

**अक आशिषि ॥६४॥**

जीवतात्-जीवकः।

आशीर्व्वाद अर्थ सूचित होने पर धातु के उत्तर में अक् होता है। जीवतात्-वाक्य से आशीर्व्वाद सूचित हुआ है, जीवकः ॥६४॥

**कर्म्मणि प्र-पूर्व्वाभ्यां दा ज्ञाभ्यां कः ॥६५॥**

कृष्णप्रदः, भक्तिप्रज्ञः ।

कर्म्म पूर्व्वपद में होने से प्रपूर्व्व दा एवं ज्ञा धातु के उत्तर में क होगा । कृष्णप्रदः कृष्णं प्रददातीत्यर्थः । भक्तिप्रज्ञः भक्ति प्रजानातीत्यर्थः ॥६५॥

**कर्म्मण्यनुपेन्द्रगायतेष्टक् ॥६६॥**

कृष्णगी । उपेन्द्रात्तु-कृष्ण संगायः ।

कर्म्म पूर्व्वपद में होने से अनुपेन्द्र के उत्तर गायते के उत्तर में टक् होगा । ट एवं क इत् होता है । ट इत् होने से ईप् होता है । कृष्णं गायति-कृष्णगः, ईप् होकर कृष्णगी होता है । उपेन्द्र के उत्तर का उदाहरण-कृष्ण संगाय, आमान्तत्वान्नः ॥६६॥

**कर्म्मण्यर्हतेरत् ॥६७॥**

कृष्णार्हः, कृष्णार्हा ।

कर्म्म पूर्व्वपद में होने से अर्हतिके उत्तर में अत् होगा । कृष्णार्हः– अर्ह पूजायां कृष्णमर्हतीत्यर्थः । लक्ष्मी लिङ्ग में कृष्णार्हा ॥६७॥

**आढ्य-सुभग-स्थूल-पलित-नग्नान्ध-प्रियेष्वभूततद्भाववत्सु कर्म्मसु डुकृञः खनट् करणे ॥६८॥**

खटावितो, अनशेषः ।

अभूत तद्भाव अर्थ में आढच सुभग स्थूल पलित नग्नान्घ प्रिय शब्द कर्म्म होकर पूर्व्वपद में होने पर डु कृञ् धातु के उत्तर में खनट् प्रत्यय होगा । ख ट इन् होकर अन रहता है ॥६८॥

## खिष्णु खुकणौ कर्त्तरि ॥६९॥

आढ्यङ्करणम्, सुभङ्करणम्, आढ्यम्भविष्णुः, आढ्यम्भावुकः, सुभगम्भविष्णुः, सुभम्भावुकः, इत्यादि ।

अभूत तद् भाव अर्थ में आढ्य प्रभृति शब्द पूर्वपद में रहने से कर्त्तरि वाच्य में कृ-भू धातु के उत्तर में खिष्णु खुकण प्रत्यय होता है । आढ्यङ्करणम्-आढ्यो धनी, शुभगङ्करणम्-अशुभगः शुभगं कुर्व्वन्ति येन तदिति । एवं स्थूलङ्करणम्, आढ्यम्भविष्णुः, आढ्यम्भावुकः, सुभगम्भविष्णुः, सभगम्भावुकः ॥६९॥

## समाने कर्म्मण्यन्यतदादिषु च कर्म्मोपमानेषु दृशः क-क्विप्-सकः कर्म्मणि समानस्य च सः ॥७०॥

समानो दृश्यते सदृशः । कः-सदृक् ।

समान कर्म पूर्व्वपद में होने पर अन्य तदादि कर्म्मोपमान पूर्व्वपद में भी रहने से कर्म्म वाच्य में दृश धातु के उत्तर में क- क्विप्-सक होते हैं । समान शब्द के स्थान में स भी होगा । दृशादि परे रहने से सदृशः, कंसारित्वाद् गोविन्दाभावः ॥७०॥

## अन्यादेरिवेन सह संसारस्यारामः ॥७१॥

अन्या इव दृश्यते-अन्यादृशः । एवम्-तादृशः, ईदृशः, कीदृशः, अमूदृशः-इत्यादि । क्विप्-क्रुङ्, दधृक् । कृष्णप्रसूः, कंसद्विडित्यादि ।

दृशादि परे रहने से इदम् के स्थान में ईश् होगा, किम् के स्थान में कीश् होगा, अदस् के स्थान में अमूश् होगा । सर्व्वत्र इव के साथ ही होगा । श-इत् होता है, शित् सर्व्वस्य इस नियम से शिदादेश समुदाय के स्थान में होता है । अन्यादृशः-इवेन सह अरामस्यारामः । तादृशः, स इव दृश्यते, इवेन सह संसारस्यारामः ।

ईदृशः, अयमिव दृश्यते, इवेनसह इदम ईश् । कीदृशः, क्व इव दृश्यते, इति इवेन सह किमः कीश् अमूदृशः, असाविवा दृष्यते इति इवेन सह अदसोऽमूश् । क्विप् सक का उदाहरण-यादृश् एतादृश् । कुञ् दधृष् स्रज् उष्णिहश्च क्विवन्ताः, क्रुञ्च-धृष-सृज-इत् पूर्व्वं स्निहामेत पक्षिविशेष धृष्ट मालाच्छन्दो विशेषेषु क्विवन्ता निपात्यन्ते । क्रुङ् दधृक् क्रुङिति-निपातात् क्विप् तवर्गस्य चवर्गश्च चवर्ग योगे इति नस्य ञरामः, सत्सङ्ग्रान्तस्य हरः । चवर्गस्य कवर्गः, विष्णुपदान्ते-इति ञरामस्य ङगम । क्रुङ् बक विशेषः । दधृक्-निपातात् क्विप् द्विर्वचनश्च नर ऋरामस्य अरारः, धस्य दत्वम् । सृज् दृश् इत्यादिना कः-दधृक्, धृष्टः प्रगल्भः । नाम्नि सद्‌लृ-सू-द्विष्-द्रुह-दुह-युज-लाभार्थ-विद-भिद छिद जि नी राजिभ्यः क्विप् । कृष्ण प्रसूः कृष्णं प्रसूते, कृष्णप्रसूर्यशोदा । कंसद्विट् कंसंद्वेष्टि ।।७१।।

**उपेन्द्रे कर्म्मणि च भजेण्विः ।।७२।।**

ण इत् । प्रभाक्, कृष्णभाक् ।

उपेन्द्र एवं कर्म्म पूर्व्वपद में होने पर भज धातु के उत्तर में ण्वि होता है । ण इत होता है । प्रभाक्, केवल प्रत्ययस्य वेर्हरः, कृष्णीन्द्रः । इस प्रकार कृष्णभाक् होता है ।।७२।।

**नाम्न्यारामात् मनिप् क्वनिप् वनिप् विश्च ।।७३।।**

सुष्ठु ददाति-सुदामा, श्रीदामा, सुपीवा, हरिभक्तिदावा, विश्वपाः ।

नाम पूर्व्वपद में होने पर आरामान्त धातु के उत्तर में मनिप् क्वनिप्, वनिप् विप्रत्यय होते हैं । सुदामा-कर्त्तरि मनिप् । श्रीदामा; श्रियं ददाति । सुपीवा-पा-पाने क्वनिप् सुष्ठु पिबति, हरिभक्तिदावा-हरिभक्ति ददाति, वनिप् । विश्वपाः, विश्वं पातीति विः, वेर्हरः ।।७३।।

**हरिवेणोरारामो वनिपि ॥७४॥**

ओणृ–अवावा। दैत्यव् भक्तिकृत्।

वनिप् परे रहने से हरिवेणु के स्थान में आराम होगा। ओणृ-अपनयणे-अवावा वनिप् करने के पश्चात् हरिवेणोराराम: ओ अव्। दैत्य वृश्च माचष्टे-इति ण्यन्तात् क्विप् दैत्यव्। क्विप् धातु मात्रादयं विधि:, करोति कृत्-भक्तिकृत् ॥७४॥

**युष्मदस्मदो णि क्विवन्तयो र्युष्म-स्मौ ॥७५॥**

युष्म अस्म्।

त्वां युवां युष्मान् वाचष्टे, एवं मां आवां अस्मान् वा इति णौ संसार हरे क्विपि युष्म अस्म मान्तौ साधू।

त्वामाचष्टे, त्वदादेशाभावो निपात फलम्, मामाचष्टे इत्यत्र मदादेशाभावश्च निपातफलम् ॥७५॥

**तयो रूपाणि सु-जस्-ङे-ङस् सु प्रकृतवदेव वाच्यानि, अन्यत्र तु क्विवन्तयो र्युषसौ त्यक्त्वा, प्रकृतयोर्वम-पर्य्यन्त भागं त्यक्त्वा क्विवन्तपदशिष्टं प्रकृतपदशिष्टवत् कार्य्यम्, अत्र टौस् ङिषु वमौ त्यागे सारामौ ग्राह्यौ, अन्यत्र तु निररामौ ॥७६॥**

त्वं, युवां, यूयम्, युषां, युषां, युष्मान्, युष्या, युषाभ्यां, युषाभि:, इत्यादि।

क्विवन्तयो र्युष् अस् भागात् यदवशिष्टमक्षरं अर्थात् मराम औ प्रभृति तस्य स्थाने प्रकृत पदस्य व-म पर्य्यन्त भागस्य त्यागात् अवशिष्टं यदामादि रूपं तद्विधीयते-इति निर्गलितार्थ:। सारामो-वमावित्यर्थ:। एवं निरारामाविति ॥७६॥

**मन्यते खश्-णिनी आत्ममनने ॥७७॥**

कृष्णसेवी । जातौ तु विप्रसेवः । अजातौ व्रते-हरिनिर्म्माल्यभोजी । जातौ-तुलसी सेवी । कृष्ण इव गायति-कृष्णगायी । कृष्णेगोपस्नेही ।

वैष्णवमात्मानं मन्यते-वैष्णवम्मन्यः, वैष्णवमानी ।

आत्मविषय में मान लेने पर कर्त्तरि वाच्य में जाति एवं जाति व्यतीत शब्द पूर्व्वपद में होने से 'मन्यते' मनु बोधने धातु के उत्तर में खश णिनी प्रत्यय होते हैं । कृष्णसेवी-तत् स्वभाव इत्यर्थः, विप्रसेव इति अत्र ताच्छील्यं गम्यते, अजाति व्रत का उदाहरण-हरिनिर्म्माल्यभोजी, जाति में तुलसीसेवी; व्रत एवं आभीक्ष्ण का उदाहरण-तुलसीमेव सेवते, पुनः पुनः तुलसीं सेवते ।

कृष्णगायी-आतोयुक् । कृष्णे गोपस्नेही स्निह प्रीतौ, कृष्णे गोप इव स्निह्यतीत्यर्थः । वैष्णवमात्मानं मन्यते-वैष्णवम्मन्यः, सर्व्वेश्वरान्तेत्यादिना मुम्, णिनी पक्षे-वैष्णवमानी ॥७७॥

**सुकर्म्म-पाप-मन्त्र-पुण्येषु कर्म्मसु डुकृञः क्विप् ॥७८॥**

सुकृत्, पापकृत्, मन्त्रकृदित्यादि । शास्त्रकृच्च ।

सु-कर्म्म-पाप-मन्त्र-पुण्य कर्म्म होकर पूर्व्वपद में रहने से डुकृञ् धातु के उत्तर क्विप् प्रत्यय होता है । सुकृत्-सुष्ठु कृतवानित्यर्थः एवं कर्म्मकृत्, पाप कृत्, मन्त्रकृत्, पुण्यकृत्-इति सु प्रभृतिष्वेव कृञः क्विप् ॥७८॥

**कर्म्मणि दृशेः क्वनिवेव ॥७९॥**

श्रीकृष्णदृश्वा । राजयुद्धा साधु ।

कर्म्म पूर्व्वपदे में रहने से अतीत काल में दृश धातु के उत्तर में क्वनिप् होता है । श्रीकृष्णदृश्वा इति श्रीकृष्णं दृष्टवानित्यर्थः । राजयुद्धा-राजानं योधितवानित्यर्थे निपातात् क्वनिप् गोविन्द णि वृत्तिश्च णे हरः । इस प्रकार राजकृत्व-सहयुद्ध-सहकृत्वेति सहकृतवानित्यर्थे निपातात् क्वनिप् ॥७९॥

